भेद से यह तीन प्रकार का होता है। प्रकाशात्मा शिव अपनी प्रच्छादन क्रिया के योग से अणु होकर अनेक रूप धारण करता है। अभिनव-गुप्त कहते हैं—

देवःस्वतन्त्रश्चिद्रूपः प्रकाशात्मा स्वभावतः।
रूपप्रच्छादनक्रीडायोगादणुरनेककः॥ तन्त्रा० ८-१३-१०३

मायीय मल भेदबुद्धि, स्वय को अचिन्मयवेद्य समझने का नाम है और कार्मणमल शुभाशुभ कर्मवासना का। इन बन्धनों का अपहरण करने वाली विद्या मुक्ति है जिसका स्वभाव है सम्यक् ज्ञान अर्थात् शिव की स्वातन्त्र्य शक्ति का पूर्ण परिज्ञान। इसीलिये अभिनवगुप्त कहते हैं—

मोक्षो हि नामनैवान्यः स्वरूपप्रथनं हि सा।

परमार्थसार इसकी पुष्टि करता है—

मोक्षस्य नैवकिञ्चिद्धामास्ति न चापि गमनमन्यत्र।
अज्ञानग्रन्थिभिदा स्वशक्त्यभिव्यक्तता मोक्षः।

कारिका-६०

LECTURE 2

# वैदिक परम्परा का सातत्य

डॉ० अतुल चन्द्र बनर्जी
कुलपति अवध विश्वविद्यालय, फैजाबाद ।

वेद के मन्त्रों को पढ़ते एवं पढ़ाते हुये बहुधा ऐसा प्रतीत हुआ कि चाहे पाश्चात्य अथवा पौरस्त्य पद्धति को अपनाया जाय, वेदार्थ की समग्रता स्पष्ट नहीं होती है। भाष्यकार मुकुटमणि सायणाचार्य यद्यपि प्रथम मण्डल पर भाष्य करते हुये सारे वेदांगों को मथ कर यह दम्भ भरते हैं कि वेद का गाम्भीर्य जान लिया गया– 'विज्ञातं वेदगाम्भीर्यम्', परन्तु किसी भी वेदानुसन्धित्सु को वेदांगमात्र का आश्रय लेकर वेद की व्याख्या अपूर्ण ही लगती है। साथ ही तुलनात्मक भाषा-विज्ञान अथवा तुलनात्मक धर्म-मीमांसा के आधार भी वेद-व्याख्या की पूर्णता को भेदने में असमर्थ हैं। इसीलिये न तो रोथ की नीति-संवलित काव्यमयता, न शोपेनहावर, हिलेब्रेन्ट और ओल्डनबर्ग की विज्ञानमूलक जातिमयता, न सर्वथा कल्पित प्रकृतिमूलक वर्गीकरण, जो कीथ एवं मैकडोनेल को अभिप्रेत थे, और न चान्द्र और सौर सिद्धान्तों से ही, जिनके पोषक मैक्समूलर थे, वेद की व्याख्या सम्भव है। एवेल बैर्गाईन्य का प्रयास, जो वेद की समग्रता को क्रतु के माध्यम से प्रतिपादित करने का है, वह कुछ तर्कसंगत लगता है, परन्तु उनके मत का भी पूर्णरूप से प्रतिपादन अब भी अपेक्षित है। आधुनिकतम

व्याख्याताओं में स्वर्गीय ऋषि अरविन्द, लूई रेनू और एकमात्र वर्तमान अधिकारी वेद-विद्वान् यान खोंदा के मतों में वेद की समग्रता को समझने के लिये सारे भारतीय वाङ्मय के परिवेश को ध्यान में रखना आवश्यक समझा गया है। ध्यातव्य है कि पिशेल और गेल्डनर भी इस भारतीय वाङ्मय के प्रतीक के रूप में वेद की व्याख्या के प्रबल समर्थक थे, किन्तु वे अपनी बात को कुछ अधिक आगे नहीं बढ़ा सके। इसके साथ ही स्वर्गीय आनन्द कुमारस्वामी के द्वारा वेद को विश्व-संस्कृति के प्रतीक के रूप में समझना और वैदिक परम्परा के सातत्य को भारतीय वाङ्मय में देखना भी बहुत समीचीन है।

महाभारत में सर्वप्रथम घोषित हुआ—इतिहासपुराणाभ्यां वेदं समुपबृंहयेत्, "विभेत्यल्पश्रुताद्वेदो मामयं प्रहरेत्"। इतिहास और पुराण के द्वारा वेद को समुपबृंहित करना चाहिये (चूंकि) अल्पश्रुत से वेद को भय है कि कहीं वह मुझे मार न दे। इस युक्ति को यदि हम इतिहास की नभ उक्ति कहें तो अत्युक्ति नहीं होगी। यहां विचारणीय है इतिहास शब्द का अर्थ क्या है कि उसका उपबृंहण कैसे हो और साथ ही यह अल्पश्रुतजनित भीति क्या है। परममाहेश्वर अभिनवगुप्तपादाचार्य नाट्यशास्त्र के प्रथम अध्याय में "सेतिहासं" की व्याख्या करते हुये कहते हैं: इतिरेवमर्थे प्रत्यक्षनिर्देशं द्योतयति : हः इह शब्द आगमः। आस नमासः अर्थात् इति शब्द 'इस प्रकार' का द्योतक है और प्रत्यक्षाश्रित है, 'ह' आगम का बोधक और आस का अर्थ आसन है। इस प्रकार प्रत्यक्ष दृश्यमान आगमिक अर्थ जहां स्थित है—"एवं प्रकाराः प्रत्यक्षपरिदृश्यमाना आगमिकार्थाः कर्मफल-सम्बन्ध स्वभावा यत्रासते" वही इतिहास है। दूसरी व्याख्या उनके अनुसार—"इतिः ज्ञानम् तस्य हासो हर्षपूर्वको विकासो यत इति केचित्" और तीसरी व्याख्या "इत्थं किलासनं यत्ररूपकभेदानां वर्ण्यंते (मन्यते)" है। इससे स्पष्ट है कि इतिहास की अर्थवत्ता प्रत्यक्षपरिदृश्यमानता और आगमिकत्व पर आश्रित है। वस्तुतः इतिहास की इस अर्थवत्ता को ध्यान

में रखकर ही आनन्द कुमारस्वामी ने अंग्रेजी में प्रयुक्त "मिथ" शब्द से इसे एकायित किया है। सम्भवतः यही कारण है कि इतिहास को छान्दोग्य पञ्चम वेद कहता है और पुराणों में भी इसी प्रकार की मान्यता है। इतिहास की इस अर्थवत्ता से स्पष्ट है कि आज के इतिहास मर्मज्ञ जिसे परिच्छिन्न घटनावली के परिवेश में सार्थक समझते हैं और जिसके आधार पर अज्ञानवश भारतीय वाङ्मय की अनैतिहासिकता को सिद्ध करते हैं, वह कथमपि भारतीय चिन्तन में और भारतीय सिद्धान्तों में स्वीकार्य नहीं है।

अब उपबृंहण शब्द पर भी विचार किया जाय। यह वस्तुतः बृंहण नहीं है अर्थात् सहज विस्तार नहीं है, परन्तु बृंहण के सदृश है। वेद की व्याख्या के प्रसंग में यदि यह कहा जाय कि एक ही शाश्वत सन्दर्भ को ध्यान में रखकर नाना प्रकारों से उसकी व्याख्या की गई है और उन सब व्याख्याओं को समेकित कर ही वेद की "पूर्ण व्याख्या" समझी जा सकती है तो अत्युक्ति न होगी। इस सातत्य में पूर्णता को सम्यक् प्रकार से समझने के कारण ही सायणाचार्य षडङ्ग व्याख्या में भी–"अत्रेतिहासमाचक्षते" और "अत्रापीदमितिहास-मुदाहरति" ऐसा तर्क प्रस्तुत करते हैं। वेद की अल्पश्रुतजनित नीति तो आज भी प्रत्यक्ष है, जहाँ आज भी वैदिक शब्दों को पुनः पुनः समझाने का प्रयास किया जा रहा है और अनन्त काल तक चलता रहेगा। यह मेरी बद्धमूल धारणा है कि वैदिक निर्वचन अथवा "एक्सिजेसिस्" साध्य ही रहेगा, कभी भी सिद्ध नहीं हो सकता है।

इस पूर्णतागामी सातत्य के सन्दर्भ में पुराणों का उल्लेख भी युक्तिसंगत है, कारण इतिहास और पुराण में मूलतः कोई भेद नहीं है–"पुरा नवं भवति पुराणं" यह यास्क का निर्वचन इस अभेद को स्पष्ट कर देता है।

अब कुछ उदाहरणों से हम इसे स्पष्ट करें कि इतिहास-पुराण के सातत्य में ही वेद व्याख्या की समग्रता क्यों बोधगम्य होती है।

सृष्टि की कथा सभी मानवों को आकर्षित करती रही है और इस कथा को एक रूप देने का प्रयास सदा से होता आया है। वैदिक सृष्टिमहा-गाथा में हम मूलरूप से तीन विशिष्ट अवधारणाओं को पाते हैं—एक "आनीदवातं स्वधया तदेकम्" अर्थात् सृष्टि के मूल में स्वशक्ति अथवा धारणा से श्वास न लेता हुआ भी श्वास ले रहा था। दूसरी अवधारणा थी—"अप्रकेतं सलिलम्" अविदित (अतल) जलसमूह और तीसरी अवधारणा थी—नैचाशाख वृक्ष (अधः शाख वृक्ष) की। अब यदि केवल उपनिषदों के आधार पर इन तीनो अवधारणाओं की व्याख्या की जाय, तो कथमपि व्याख्या पूर्णता को नहीं प्राप्त करेगी। सारे संस्कृत वाङ्मय में और यदि सम्भव हो तो अन्य देशों के इतिहास में सुरक्षित इन अवधारणाओं का सातत्य जब परिस्फुट होगा तभी सृष्टिमहागाथा सुबोध्य बनेगी।

वेद व्याख्या के सन्दर्भ में यह भी ध्यातव्य है कि कुछ ऐसे साक्षात् विरोधी तत्त्वों को समीकृत करने के मूल में भी सातत्य की एक विशिष्ट धारा है, जिसे एक ओर कुमारस्वामी के शब्दों में हम निदर्शनात्मकता कह सकते हैं और दूसरी ओर र्मसिया इलियाड् के शब्दों में अग्रप्रतिमानीय कह सकते हैं। आशय को स्पष्ट करने के लिये केवल यह सूचित करूँ—इन्द्र-वृत्र संग्राम निदर्शनात्मक और अग्रप्रति-मानीय भी है। मधु-कैटभ, महिष अथवा शुम्भ-निशुम्भ का देवी के हाथों से वध इस निदर्शनात्मकता का प्रतीक है और उस अग्रप्रतिमान का विधिकरण है। अर्थात् जो वृत्र, वही मधुकैटभ आदि हैं और जो इन्द्र, वही देवी है। साथ ही साथ यह भी स्पष्ट है कि इन्द्र वृत्र एक ही तत्त्व के दो पार्श्व हैं—और न कभी इन्द्र-वृत्र युद्ध हुआ और न होगा, फिर भी यह शाश्वतरूप में अग्रप्रतिमान बन गया।

## LECTURE 3

# श्रीमद्भागवत में राष्ट्रिय भावना

**डॉ० हरिनारायण दीक्षित**

अध्यक्ष, संस्कृत विभाग, कुमायूँ विश्वविद्यालय, नैनीताल (उ०प्र०)

महर्षि श्री वेदव्यास प्रणीत यह पावन ग्रन्थरत्न संस्कृत साहित्य का एक अतीव आकर्षक उपजीव्य ग्रन्थ है। इसमें भक्ति, ज्ञान और वैराग्य की तीन विचारधाराओं की जो पावन त्रिवेणी प्रवाहित हुई है उसमें अवगाहन करने वाले प्रत्येक मनुष्य की अन्तरात्मा प्रमुदित हो उठती है, इसमें कोई सन्देह नहीं है। साथ ही साथ कथातन्तुओं के माध्यम से सूर्यवंश, चन्द्रवंश और यदुवंश के राजा महाराजाओं के चरितों को श्रवणगोचर करके हमें अपने पुरातन भारतवर्ष के पुरातन किन्तु गौरवपूर्ण इतिहास का परिज्ञान भी हो जाता है जिससे हम अपने अतीत पर गर्व करने लगते हैं।

भागवतकार श्री वेदव्यास ने अपने इस परम पावन ग्रन्थरत्न में कुछ स्थलों पर भारत, भारतीयता और भारतभक्ति-भावना का भी अतीव हृदयस्पर्शी एवं प्रभावशाली वर्णन किया है, जिसे पढ़कर मनो-मस्तिष्क में राष्ट्रिय भावना का उदय अनायास ही हो उठता है। भगवान् श्री ऋषभदेव के चरितवर्णन के प्रसंग में उन्होंने चक्रवर्ती सम्राट् भरत के नाम पर इस देश का भारतवर्ष नाम पड़ने का बड़े ही गौरव के साथ उल्लेख किया है।

1–(क) येषां खलु महायोगी भरतो ज्येष्ठः श्रेष्ठगुण आसीद्येनेदं वर्षम् भारतमिति व्यपदिशन्ति।

(ख) सुमतिं राष्ट्रभृतं सुदर्शनमावरणं धूम्रकेतुमिति ।
अजनाभं नामैतद्वर्षम् भारतमिति यत् आरभ्य व्यपदिशन्ति ।।
—श्रीमद्भागवत् 5/4/9, 5/7/3 क्रमशः

उसी प्रसंग में आगे चलकर भारतवर्ष को बड़ी ही भावुकता के साथ पुण्यभूमि कहा है ।

अहो भुवः सप्तसमुद्रवत्या द्वीपेषु वर्षेष्वधिपुण्यमेतत् ।
गायन्ति यत्रत्यजना मुरारेः कर्माणि भद्राण्यवतारवन्ति ।।
—श्रीमद्भागवत् 5/6/13

भूमण्डल के विस्तार का वर्णन करने के प्रसंग में जम्बूद्वीप का वर्णन करते हुए वेदव्यास ने अपने भारतवर्ष का जो वर्णन किया है, उसे पढ़कर तो आत्मा में देशभक्ति किंवा राष्ट्रभक्ति के भाव तुरन्त ही पल्लवित हो उठते हैं । अनेक पर्वतों और नदियों का रागात्मक वर्णन करते हुए उनका कहना है कि भारतवर्ष सर्वश्रेष्ठ है, देवता भी इस देश की महिमा का गान करते हैं । उनकी दृष्टि में भारतवर्ष में जन्म लेने वाले मनुष्य या तो अवश्य ही विशेष पुण्यशाली हैं, अथवा जन्म देने वाले भगवान् ने स्वयं ही इनका पक्ष लेकर इन्हें इस उत्तम देश में जन्म दिया है, इस भारत देश में जन्म पाने के लिए देवता तरसते हैं, इसकी तुलना में उन्हें मिला हुआ स्वर्ग भी तुच्छ ही दिखाई देता है । यहाँ कर्मठता एवं क्रियाशीलता को देख-देख वे लोग यहाँ के लिए स्पर्धालु हो जाते हैं, उन्हें स्वर्ग में दोष दिखाई देने लगते हैं । स्वर्ग में कल्पायु होकर जीने की इच्छा छोड़कर वे भारत में अल्पायु होकर भी जीना अच्छा समझते हैं । यहाँ की धर्मप्रधान एवं भक्तिभाव-संवलित जीवनचर्या को प्राप्त करने के लिये वे ब्रह्मलोक के भी सुख को त्यागने में औचित्य देखते हैं, फलस्वरूप वे अपने बचे हुए पुण्य के सहारे भारतवर्ष में जन्म पाने की लालसा करते हैं :—

अहो अमीषां किमकारि शोभनं प्रसन्न एषां स्विदुत स्वयं हरिः ।
यैर्जन्म लब्धं नृषु भारताजिरे मुकुन्दसेवौपयिकं स्पृहा हि नः ।।
किं दुष्करैर्नः क्रतुभिस्तपोव्रतैर्दानादिभिर्वा द्युजयेन फल्गुना ।
न यत्र नारायणपादपंकजस्मृतिः प्रमुष्टातिशयेन्द्रियोत्सवात् ।।

कल्पायुषां स्थानजयात्पुनर्भवात् क्षणायुषां भारतभूजयो वरम् ।
क्षणेन मर्त्येन कृतंमनस्विनः संन्यस्य संयान्त्यभयं पदं हरेः ।।
न यत्र वैकुण्ठकथा सुधापगा न साधवो भागवतास्तदाश्रयाः ।
न यत्र यज्ञेशमखा महोत्सवाः सुरेशलोकोऽपि न वै स सेव्यताम् ।।
प्राप्ता नृजातिं त्विह ये च जन्तवो ज्ञानक्रियाद्रव्यकलापसम्भृताम् ।
न वै यतेरन्नपुनर्भवाय ते भूयो वनौका इव यान्ति बन्धनम् ।।
यद्यत्र नः स्वर्गसुखावशेषितं स्विष्टस्य सूक्तस्य कृतस्य शोभनम् ।
तेनाजनाभे स्मृतिमज्जन्म नःस्याद्वर्षेहरिर्यद्भजतां शं तनोति ।।

—श्रीमद्भागवत् 5/19/21-28

वेदव्यास ने आश्रम व्यवस्था, वर्ण आदि भारत-वर्षीय सांस्कृतिक तत्त्वों पर भी पर्याप्त प्रकाश डाला है। इनके माध्यम से भारतवर्ष के जनजीवन का दर्शन पाठकों के समक्ष प्रस्तुत करके उन्होंने भारतीय जीवन-दर्शन की स्पृहणीयता, रमणीयता एवं वरणीयता को ध्वनित करके भारतीयों के मन में अपनी भारतीय जीवन-पद्धति के प्रति गौरवपूर्ण भावना उद्दीप्त की है जो प्रकारान्तर से राष्ट्रिय भावना का ही प्रतिरूप कही जा सकती है।[1] उन्होंने राष्ट्र के प्रजाजनों की रक्षा तथा सुरक्षा के लिए लोकरंजक शासक की आवश्यकता पर भी पर्याप्त बल दिया है। ध्रुववंशीय राजा अंग के पुत्र वेन के प्रजापीड़क क्रूर कर्मों की निन्दा करके उन्होंने अपना यह मन्तव्य भी प्रकट कर दिया है कि शासक को प्रजारक्षक ही होना चाहिए, न कि प्रजा-भक्षक। अपने नृशंस कुकृत्यों के परिणामस्वरूप ऋषियों-मुनियों के क्रोध का पात्र बन जाने के कारण वेन की मृत्यु पर प्रजा में व्याप्त अराजकता के कारण चोरी, डकैती, लूट-मार, हत्या आदि दुष्परिणामों पर प्रकाशपात करते हुए वेदव्यास ने राष्ट्र की कुशलता हेतु एक प्रजाप्रेमी देशभक्त शासक की अनिवार्यता प्रकट करके अपने राष्ट्रिय भाव को ही उजागर किया है, इसमें कोई सन्देह नहीं है।

---

1–श्रीमद्भागवत (क) 7/11 अध्याय से 15 तक
(ख) 11/17 अध्याय 18 तक।

2–वही 4/14/1-40

LECTURE 4

# Patanjali's Concept of Samadhi

**—Dr. C.T. Kenghe,**
**Professor of Sanskrit, Aligarh**
**Muslim University, Aligarh**

Samādhi popularly denotes a mystic state of contemplation and trance which is looked upon as something mysterious and incomprehensible. Although actual experience of Samādhi may appear to be out of reach for common people, there should be no difficulty in understanding the concept of Samādhi. Yogasūtra of Patañjali is the standard work on Yoga that deals systematically with the topic under consideration. However, a lot of confusion has been created by commentator Vyāsa as regards the concept of Samādhi, its divisions and sub-divisions and later traditional commentators as also modern interpreters and thinkers have been trapped in the same. For understanding a text, the words of the original author should be the primary concern and the commentators can help only in understanding the words of the original author wherever they have been interpreted properly as per the canons of textual criticism.

Yoga and Samādhi : Traditionally the first chapter of the Yogasūtra is called Samādhipāda. Patañjali has described two varieties of Samādhi, only at the end of the chapter. Commentator Vyāsa, however, commences his gloss by identifying Yoga with Samādhi. It is said to be a property of mind in all its stages. It is normally covered with impurities. By Yogic practi-

ces, mental impurities can be removed and then Samādhi becomes manifest. It is because of this identification made by him that he considers Samprajñāta and Asamprajñāta to be the varieties of Samādhi, Actually, Samprajñāta in Sūtra 17 cannot qualify the word Samādhi, which does not occur in Sūtra 17 nor anywhere before that Sūtra. Though the style of the Sūtra justifies the minimum use of words, any and every word can not be omitted. The word can be left as understood only if it occurs in some previous Sūtra. As such, it is quite evident that Patañjali does not speak of any Samprajñāta Samādhi as such.

If Vyāsa speaks of Samprajñāta Samādhi, it is only because of his own identification of Yoga with Samādhi. He identifies the Samprajñāta Yoga with Samprajñāta Samādhi. The Sūtras speak of Sabīja and Nirbīja Samādhis only, in the first chapter. Vyāsa identifies Samprajñāta and Asamprajñāta with Sabīja and Nirbīja respectively. Let us now see how far he is justified in doing so.

The 17th Sūtra of the first Pāda reads as follows—

Vitarkavicārānandāsmitārūpānugamāt Samprajñātaḥ

When translated, it would read 'The Samprajñāta is reached by following the forms of Vitarka, Vicāra, Ānanda and Asmitā.' Of course, the technical words have not been translated as we have to discuss them subsequently. Vyāsa understands here the four sub-varieties of the Samprajñāta as Vitarkānugata, Vicārānugata, Ānandānugata and Asmitānugata. Some of the technical words read here occur in connection with the description of the Sabīja Samādhi as well. Actually, they occur in connection with Samāpatti which is said to be fourfold viz. Savitarkā, Nirvitarkā, Savicārā and Nirvicārā. Vyāsa and other commentators have considered these to be the varieties of Sabīja Samādhi which they completely identify with Samprajñāta Yoga. Savitarkā and Nirvitarkā Samāpattis are said to be the varieties of the Vitarkānugata Samprajñāta Yoga, whereas Savicārā and

Nirvicārā Samāpattis are said to be the varieties of the Vicārānugata Samprajñāta Yoga. Some commentators go even further to imagine Sānanda and Nirānanda as the varieties of the Ānandānugata Samprajñāta Yoga and Sāsmita and Nirasmita to be the varieties of the Asmitānugata Samprajñāta Yoga. Evidently, this is by no means intended by the Sūtrakāra himself. He defines Samāpatti and Sabīja Samādhi separately and it is only the commentators who confuse the two concepts. The four varieties of Samāpatti are said to culminate into Sabīja Samādhi and they cannot be the varieties of Sabīja Samādhi. Had they been intended to be the varieties of Sabīja Samādhi, the word Sabīja Samādhi would have been used in plural which is not the case at all. Once this fact is properly understood, there remains no ground for identifying Samprajñāta Yoga with Sabīja Samādhi.

It is still more difficult to identify the so-called Asamprajñāta Yoga with the Nirbīja Samādhi. Actually, Patañjali has nowhere used the word Asamprajñāta. He only says "In the other variety of Yoga, which is preceded by the practice of the experience of void, the subliminal impressions remain." Obviously, this is altogether a different practice which can hardly be said to be the higher stage of the Samprajñāta Yoga. Again, this can, in no way, be identified with the Nirbīja Samādhi, which is said to be the result of controlling all the subliminal IMPRESSIONS It is actually the Buddhist practice which has been referred to by the word 'other'. Again, five Buddhist means have been mentioned as the way of 'others'. These five means of this Yoga include Samādhi also. Thus, there can hardly be any doubt that Patañjali never intended Samprajñāta and Asamprajñāta to be the varieties of Samādhi.

In the second Pāda, the word Samādhi occurs thrice. However, it is just mentioned casually and as such, these references do not throw much further light on the nature of Samādhi. Actualization of Samādhi is said to be the purpose of kriyāyoga. At the same time, reduction of kleśas or tensions is said to be

another purpose of Kriyāyoga. It can well be inferred that Samādhi is a potential property of every mind, but due to Kleśas it is covered. Thus, it can gradually be actualized by reducing the Kleśas. In another Sūtra, eight accessories of Yoga have been enumerated and Samādhi is said to be the eighth and the last amongst them. In the third reference, Patañjali states that accomplishment of Samādhi is the result of prayer (Īśvara-praṇidhāna).

In the third Pāda, the word Samādhi occurs thrice. Here, Patañjali defines Samādhi as the eighth accessory of Yoga. From a subsequent Sūtra, it becomes clear that this is the SABĪJA SAMĀDHI, for it, along with Dhāraṇā and Dhyāna, is said to be the outer aspect to the Nirbīja. Samādhi has been defined as the same (Dhyāna), in which only the object shines forth and the form of the subject is as though eliminated. It is clear that this Samādhi is the culmination of the fourfold Samāpatti occurring in the practice of Dhyāna, described in the first pāda. In a subsequent Sūtra, rise of one-pointedness of mind and decrease of awareness of all objects is said to be the result of Samādhi. In another Sūtra, where the word Samādhi occurs, it has been stated that ESP (Extra Sensory Perception) etc. are obstructions as far as Samādhi is concerned and accomplishments only in the wordly awareness In so far as, these have been described as the result of Samyama which requires thorough mastery over Sabīja Samādhi, they are evidently obstructions in the path of Nirbīja Samādhi.

In the fourth Pāda, the word Samādhi occurs twice. In the very first Sūtra, Samādhi has been menitoned as one of the five means of acquiring the psychic accomplishments. It is understood to be the most important means. The last Sūtra, in which the word Samādhi occurs, gives 'Dharmamegha' i.e. cloud of righteousness as an epithet of Samādhi. Scholars have tried to understand it as another variety of Samādhi. However, Patañjali is not giving here the varieties of Samādhi, but just describing the state of Sabīja Samādhi during the course of practice, when it starts showering righteousness.

Having thus analysed all the references to word Samādhi in the Pātañjala Yoga Sūtra, we come to the following conclusion : The word Samādhi derived from the root Sam+Ā+Dhā denotes calmness and peace. Calmness is concealed by turbulence and dirt of mind. Thus arises the bondage. Yoga prescribes the means of quietening and purifying mind, resulting in actualisation of Samādhi. However, Yoga and its varieties have been described separately by Patañjali and they are not to be confused with the varieties of Samādhi. The final state of Samādhi is called Nirbīja, in which personality becomes completely free from obsessions and complexes caused by the subliminal impressions. This is the goal of Yoga. It is not to be practised as such, but is the final result of all Yogic practices. The immediate means of this final goal is also called Samādhi, which is said to be the Sabīja Samādhi. It has been defined and discussed by Patañjali in detail The psychic accompalishments resulting from its practice have been described as the side effects. If not directed towards higher stages, they can prove to be blockades in the progress of Samādhi. Sabīja Samādhi is a practice similar to contemplation in Western Mysticism. Confusion, regarding Samādhi and its varieties, has been created by the commentaries of Vyāsa etc.

## LECTURE 5

# "भारतीय चिन्तन में द्वैत मत"

डा० कृष्ण कान्त चतुर्वेदी,
आचार्य एवं अध्यक्ष; संस्कृत विभाग
विमला रानी दुर्गावती विश्वविद्यालय, जबलपुर

मध्व का काल प्रायः सभी विद्वान् तेरहवीं सदी ईस्वी मानते हैं। भारतीय दर्शन के विकास में स्वतन्त्र आचार्यों के रूप में, विशेषतः वेदान्त-दर्शन में, ये अन्तिम आचार्य हैं। मध्व ने नवीन मत की स्थापना का प्रयास किया है। इस प्रयास में स्वभावतः पूर्ववर्ती दार्शनिक एवं धार्मिक वातावरण प्रभावी रहा होगा। मध्व ने पूर्ववर्ती विचारकों एवं सम्प्रदायों से बहुत कुछ ग्रहण किया है।

दार्शनिक विकास की दृष्टि से शंकराचार्य का व्यक्तित्व बहुत महत्त्वपूर्ण रहा है। शंकर के पूर्व व्याप्त बौद्ध-धर्म एवं दर्शन का महत्त्वपूर्ण प्रभाव, क्रमशः क्षीण होता जा रहा था। शंकर का इस दिशा में अत्यन्त महत्वपूर्ण योगदान है। उपनिषद्-प्रतिपाद्य दर्शन के प्रति पुनः आस्था की स्थिति, प्रबलता के साथ दृष्टिगोचर होने लगी-थी। शंकर ने पूर्व विद्वानों के द्वारा स्थापित अद्वय-तत्त्व की सुदृढ़ व्याख्या की। उसे तत्कालीन विचारकों का पूर्ण-सहयोग मिला। केवल वेदान्त के ही आचार्यों ने बौद्धों का विरोध किया हो ऐसा नहीं था, अपि तु श्रुतिसमाम्नाय के समर्थक अन्य मतों ने भी प्रबल युक्तियां प्रस्तुत की थीं। मीमांसा-दर्शन के बौद्ध-विरोधी विचारों की बहुमान्य

स्थिति को सभी तत्कालीन ग्रन्थकारों ने स्वीकार किया है। कुमारिल की विरोधी के रूप में मान्यता अवश्य है। किन्तु सर्वाधिक प्रतिष्ठा शंकर के ही प्रबल तर्कों की रही। एक ओर अभाव के महत्त्व को प्रतिपादित करने वाले शून्यवाद का शंकर ने खण्डन किया, दूसरी ओर कर्म की भारतीय मान्यता का प्रतिपादन भी किया। कर्मवाद की स्थापना ने भारतीय आचार-पक्ष को स्थिरता प्रदान की। शंकराचार्य ने दर्शन में एक पारमार्थिक तत्त्व व्याख्यात किया, इसमें तन्मय होना ही मोक्ष माना है।

शंकर के बाद कुछ शताब्दियों तक अद्वैत-मत बुद्धिजीवियों में सम्पूर्णतः व्याप्त रहा। दर्शन के क्षेत्र की प्रमुख प्रतिभाओं ने इस दर्शन के विकास को और अधिक समृद्ध किया। शंकर से रामानुज तक के मध्यवर्ती काल की रचनाओं पर दृष्टिपात करने से उक्त तथ्य और अधिक स्पष्टता के साथ प्रमाणित हो सकता है। शंकर का विधायक कार्य निर्गुण-श्रुति के आधार पर आस्तिक मत की स्थापना करना था। इससे अधिक महत्त्वपूर्ण कार्य निषेधक था, कि उन्होंने पूर्ववर्ती अवैदिक मान्यताओं को निरस्त किया। साथ ही अन्य मतों की निर्मिति का द्वार उन्मुक्त किया। भक्ति की प्रमुखता स्वीकार करने वाले परवर्ती काल के मत, शंकर के विरुद्ध ही, अपनी स्थिति निर्मित कर सके।

शंकर का अद्वैत उन असंख्य व्यक्तियों को बहुत अधिक काल तक प्रभावित नहीं कर सका, जो जीव और ब्रह्म के पूर्ण तादात्म्य पर अथवा जीव की सत्ता के ही अभाव पर, विश्वास नहीं करते थे। ईश्वर को अन्तिम तत्त्व के रूप में मानने की प्रबल अभिलाषा, भक्त एवं भगवान् की भिन्नता एवं पारस्परिक सम्बन्ध की अपेक्षा के कारण शंकर मत से, परवर्ती विद्वान् सन्तुष्ट नहीं हो सके। इन सभी साधकों की चिन्तन-प्रक्रिया के रूप में रामानुज, मध्व, निम्वार्क तथा अन्य अनेक मतों की स्थापना हुई।

रामानुज, मध्व आदि के मत वैष्णव-सम्प्रदाय से सम्बद्ध माने जाते हैं। वैष्णव-मत में मध्व के पूर्ववर्ती विकास को संक्षेप में व्याख्यान का विषय बनाना अधुना प्रसंग-प्राप्त है।

विष्णु की देवता के रूप में प्रतिष्ठा अत्यन्त प्राचीन काल से वैदिक साहित्य से प्राप्त होती है।[1] उसे ऋत का गर्भ भी कहा गया है।[2] उत्तर वैदिककाल में विष्णु की स्थिति और भी अधिक महत्त्वपूर्ण हो जाती है। वैदिक साहित्य के पूर्वापर भाग में "विष्णु" पद का उल्लेख भले ही मिले, किन्तु महाभारत के पूर्व तक वैष्णव-सम्प्रदाय का उल्लेख नहीं प्राप्त होता।[3] महाभारत के उक्त सन्दर्भित भाग का काल यद्यपि निश्चित नहीं है, तथापि मुद्राओं आदि के उल्लेख के आधार पर पाँचवीं सदी ई० के पूर्व का समय ग्रहण किया जा सकता है।[4] वैष्णव मत के मूल में भक्ति की भावना थी। यह वैष्णव मत विष्णु के वेद-प्रतिपादित स्वरूप से भिन्न है। कतिपय विद्वान् इसे विदेशी प्रभाव से प्रभावित आंदोलन मानते हैं। उनके अनुसार रामानुज ने ही सर्वप्रथम इस आन्दोलन को महत्त्व दिया, अतः इस पर क्रिश्चियन मत के प्रभाव पड़ने की सम्भावना है।[5] डा० हेमचन्द्रराय चौधरी के अनुसार—अभिलेखों के साक्ष्य से प्रमाणित किया जा सकता है कि भागवत वासुदेव के भक्त थे। इस तथ्य को स्मरण रखते हुए "वासुदेवक" के उल्लेख से इस मत को पाणिनि के काल में प्राप्त सिद्ध किया जा सकता है।[6]

---

1– ऋग्वेद 7/99/3
2– वही, 1/154/4
3– महाभारत 18/6/97
4– डा० हेमचन्द्र राय चौधरी, अर्ली हिस्ट्री आव दी वैष्णव सेक्ट, पृ० 18
5– डा० ए० बी० कीथ–जनरल आव रायल एशियाटिक सोसायटी, सन् 1915, पृ० 836
6– डा० हेमचन्द्र राय चौधरी–अर्ली हिस्ट्री आव दी वैष्णव सेक्ट, पृ० 23।

विष्णु एवं वासुदेव की अभिन्नता के सूचक संदर्भ भगवद्‌गीता एवं अनुगीता के मध्यकाल में प्राप्त होने लगते हैं। शान्तिपर्व (43 वें अध्याय) में भी युधिष्ठिर के द्वारा कृष्ण को उद्दिष्ट वन्दना प्राप्त है। उसमें भी कृष्ण और विष्णु को अभिन्न निरूपित किया गया है। पुराणकाल में भी विष्णु को सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण माना गया है, साथ ही उसे कृष्ण एवं वासुदेव इन अपर अभिधानों से भी पुकारा गया।[1] अतः वैष्णव मत एवं उसमें प्राप्त भक्ति-तत्त्व क्रिश्चियन-धर्म के प्रभाव से प्रभावित नहीं है। उसका भारतीय-उद्‌गम है। प्राचीन-साहित्य में असंख्य सन्दर्भ इसके प्रमाणीकरण के हेतु प्राप्त किए जा सकते हैं।

भगवद्‌गीता के उपरान्त प्राप्त होने वाले पांचरात्र साहित्य में वैष्णव मत की उपलब्धि तो समान रूप से होती है, किन्तु भगवद्‌गीता और पांचरात्र सम्प्रदाय में भक्ति की ही समानता है। इसे भागवत सम्प्रदाय भी कहा गया है। इसका उपजीव्य साहित्य पांचरात्र संहिताएं हैं। इनको आधार बनाकर ही परवर्ती वैष्णव मतों ने अपनी संस्थापनाएं कीं।

दक्षिण-भारत में द्रविड़ सन्तों में विष्णुभक्ति का प्रचार, ईसा की आठवीं शताब्दी के उपरान्त होता है। आल्वार सन्तों के तमिल-भाषा में लिखे गए प्रबन्ध-काव्यों में विष्णु के प्रति प्रबल भक्ति का उल्लेख मिलता है। रामानुज को इन्हीं सन्तों से बहुत अधिक मात्रा में प्रेरणा प्राप्त हुई। इस वैष्णव-सम्प्रदाय की विकासशील सम्पूर्ण परम्परा ने शंकर के ब्रह्म-विवेचन के स्थान पर सगुण-भक्ति-परक मतों की स्थापना को समर्थ प्रेरणा प्रदान की।

---

1—डा० आर० जी० भण्डारकर. वैष्णविज्म, शैविज्म एण्ड अदर माइनर रिलीजस सिस्टम्स, पृ० 49।

ये सभी वैष्णव आचार्य उक्त पृष्ठभूमि पर कतिपय समान आधारों पर स्थित थे। सभी आचार्य केवल श्रुति को आत्यन्तिक प्रमाण नहीं मानते। वैष्णव सम्प्रदाय में मान्यता-प्राप्त वचनों, रचनाओं का आधिकारिक रूप में मान्यता-प्राप्त वचनों, रचनाओं का आधिकारिक रूप में उपयोग भी किया है। उदाहरणतः पांचरात्र सहिताओं का उपयोग रामानुज, मध्वादि सभी आचार्यों ने किया है। विष्णु ही आराध्य एवं परमदेव हैं। अवतारों की मान्यता के द्वारा अनेक मत-मतान्तरों को एक ही सम्प्रदाय से सम्बद्ध मानकर, अवतारों की प्रतिष्ठा सभी मतों में स्वीकार की गई।

विचार एवं व्यवहार दोनों ही क्षेत्रों में प्रचलित क्रान्तिकारी आन्दोलनों के कारण प्रतिक्रिया और व्यवस्थित स्थापन की दृष्टि से नवीन मतों के स्थापित होने की तात्कालिक अपेक्षा थी। दक्षिण भारत में आल्वार सन्तों के भावनाशील प्रभाव के कारण उसके समर्थन में व्यवस्थित विचार-क्रम की स्थापना का, एवं शंकर के अद्वय ब्रह्म के निषेध की अनिवार्यता का अनुभव करके मध्व ने नवीन मत की स्थापना की। रामानुज साम्प्रदायिक वर्ग की दृष्टि से वैष्णव सम्प्रदाय से बहुत अधिक प्रभावित थे। शंकर ने, भले ही व्यवहारतः वह किसी सम्प्रदाय से सम्बद्ध हों, दर्शन के साथ किसी सम्प्रदाय का समावेश नहीं किया। रामानुज ने सम्प्रदाय एवं दर्शन दोनों को समान स्थिति प्रदान करते हुए विशिष्टाद्वैत दर्शन एवं श्रीवैष्णव सम्प्रदाय को स्थिर किया।

शंकर के द्वारा निर्गुण-श्रुतियों को दिया गया अत्यन्त महत्त्व, किसी वैष्णव विचारक को अनुकूल प्रतीत नहीं हुआ। श्रुति में सगुण श्रुतियां भी प्राप्त हैं। उनमें ईश्वर के अनन्त गुणों की स्थिति के साथ साकारता भी प्रतिपादित है, वे सगुणता-प्रतिपादक श्रुति-वाक्य उपेक्षणीय क्यों हैं ? यदि उपेक्षा करने योग्य नहीं है, तो फिर उनका

सम्यक् समाधान एवं महत्त्व-ग्रहण शंकराचार्य ने क्यों नहीं किया ? इसी प्रकार का आक्षेप उन श्रुतियों के शांकर व्याख्यान के प्रति किया जा सकता है, जिनमें एक तत्त्व से भिन्न अनेक तत्त्वों के प्रतिष्ठा-सूचक पद हैं। शंकर ऐसे प्रसंगों में अभेद-प्रतिपादित श्रुति-वाक्यों को, अनेक तत्त्वों की प्रतिष्ठा सिद्ध करने वाले वाक्यों से, श्रेष्ठ मानते हैं।

शंकर का पर एवं अपर ब्रह्म का व्याख्यान भी विवादास्पद था। बिना ईश्वर की पूर्ण सक्षम प्रतिष्ठा किए आस्तिक-दर्शन की स्थापना ही कैसे हो सकती है ? प्राकृतिक शक्तियों में भी देवत्व को आरोपित करने वाली, आस्थापूर्ण, आभासमात्र, मायाजनित मानना कैसे और कब तक सम्भव हो सकता था ? ईश्वर तत्त्व ही जब आत्यन्तिक नहीं रहा, वह अविद्याकृत हो गया, तब शरणागति, प्रपत्ति आदि उस अविद्या-निर्मित तत्त्व के प्रति कोई भक्त क्या भक्ति समर्पित कर सकता था। परिणामतः मूल तत्त्व के रूप में तो ब्रह्म की ही स्थिति रहे, किन्तु सगुणता एवं गुणरूप में उसकी आत्यन्तिकता ही काम्य थी। जीव की स्थिति भी शंकर मत के अनुरूप बहुत दयनीय थी। जब तक अज्ञान है तभी तक उसकी सत्ता रहती, जैसे ही अज्ञान तिरोहित हुआ वैसे ही उसकी सत्ता भी समाप्त हो गई। ऐसी दशा में कौन जीव ब्रह्माराधन में तत्पर होगा ? भक्ति को एक मात्र मोक्ष-साधन स्वीकार करने वाले वैष्णव मतों में जीव की मायाजन्य स्थिति से भक्ति ही व्यर्थ हो गई। यदि ब्रह्म के अतिरिक्त सभी मिथ्या है तब तो दर्शन अर्थात् सत्य की खोज भी मिथ्या हो जावेगी। विचार का कोई क्षेत्र ही नहीं बचेगा।

इन सब कारणों से रामानुज, मध्व आदि विचारकों ने शंकर के विरुद्ध नये मतों की स्थापना की। रामानुज में उक्त सभी विरोधों का परिहार यथासम्भव प्राप्त होता है। रामानुज मत भी आस्तिक सम्प्रदायों को अधिक सन्तुष्ट नहीं कर सका। ब्रह्म के शंकर-भिन्न

आख्यान में जो दृष्टिगोचर हो रहा था, उसका समाधान रामानुज का विशिष्टाद्वैत नहीं हो सकता था। रामानुज की अभिलाषा, सम्भवतः द्वैत एवं अद्वैत के अन्तर को समाहित करने की थी। उसी के परिणामस्वरूप ब्रह्म की अद्वय स्थिति है। प्रतीयमान भेद का समाधान वह उसकी विशिष्टता के द्वारा करते हैं। रामानुज का ब्रह्म कोई समूह नहीं है। वह तो ऐसा एक आकार है, जिसमें चेतन एवं जड़ दोनों ही तत्त्व स्थित हैं। एक ही साकार तत्त्व में परस्पर-विरुद्ध तत्त्व कैसे रह सकते हैं ?

यदि रामानुज से जिज्ञासा की जाए कि क्या जीव एवं जड़ तत्त्व ब्रह्म से भिन्न है अथवा अभिन्न ? रामानुज मत के अनुसार इनका पारस्परिक सम्बन्ध भिन्नाभिन्न होगा। यह भिन्नाभिन्नता युक्ति-पूर्वक विचार करने पर, स्वयं ही असिद्ध प्रमाणित होगी। विचार करने पर यही प्राप्त होता है कि कोई वस्तु किसी से या तो भिन्न हो सकती है अथवा अभिन्न। यदि जीव और जड़ को ब्रह्म से अभिन्न माना गया, तब शंकर-मत ही प्राप्त होगा। यदि भिन्न माना जावे तो मध्व-मत। दर्शन में स्थित भिन्नाभिन्नता पर आधारित मत न तो दर्शन में आदर्शवादी मान्यता का समर्थन कर पाता है और न यथार्थपरकता का। भक्ति की भी सार्थकता तभी हो पावेगी जब आराध्य उससे सर्वथा भिन्न हो। किसी भी रूप में अभिन्नता भक्ति की मान्यता का हनन कर देगी।

मोक्ष के साधन के रूप में रामानुज यद्यपि प्रपत्ति को भी स्वीकार करते हैं, किन्तु ज्ञान और कर्म का भी मोक्ष-प्राप्ति में उपयोग है। आल्वार सन्तों के प्रबन्ध ग्रन्थ एवं वैष्णव-सम्प्रदाय की भक्तिविषयिणी मूल आस्था भी शंकर के रामानुज पर व्याप्त प्रच्छन्न-प्रभाव को न रोक सकी, अन्यथा ज्ञान को भक्ति के समकक्ष महत्त्व प्रदान करने की तत्परता रामानुज में कहां से आई ? मध्व ने भक्ति की प्रतिष्ठा के प्रति सजग रहते हुए उपनिषद्, गीता एवं ब्रह्मसूत्र के

भाष्य एवं अन्य ग्रन्थों के द्वारा अपने मत की स्थापना की ।

वैष्णव-सम्प्रदाय से विष्णु, उसके अवतार, भक्ति आदि को ग्रहण करके, शंकर एवं रामानुज के विशुद्ध अद्वैतपरक अथवा अद्वैतोन्मुख दृष्टिकोण के प्रति अपनी असहमति व्यक्त करते हुए, मध्व ने नवीन मत की स्थापना की । शंकर और रामानुज का अन्तर जीव और जगत् की सापेक्षित सत्ता की स्वीकृति पर आधारित है । मध्व रामानुज के दृष्टिकोण को, यद्यपि प्राथमिक पादक्षेपों के रूप में ग्राह्य मान सकते थे तो भी उससे सम्पूर्णतः वे सहमत न हो सके । इस असहमति के मूल में उनकी भेद की वास्तविकता के प्रति सजगता ही थी । इसीलिए भेद की स्थापना के लिए मध्व न केवल कृत-संकल्प हैं, अपि तु पांच प्रकार के भेदों को भी दृढ़ता से प्रतिपादित करते हैं । ये परस्पर भिन्न तीन तत्त्व—ईश्वर, जीव एवं जड़ वास्तविक हैं । सत्ता की दृष्टि से वे कभी भी क्षयशील नहीं होते । उनकी सत्ता के वास्तव होने के कारण ही उनका पारस्परिक भेद वास्तव है ।

इसके अतिरिक्त ईश्वर के प्रति जो दृष्टि किसी पूर्ण आस्तिक विचारक की हो सकती थी, वह रामानुज की नहीं थी । मध्व ने रामानुज के परवर्ती अन्य वैष्णव-सम्प्रदाय निम्बार्क, वल्लभ आदि से प्रेरणा प्राप्त करते हुए विष्णु की सर्वोत्कृष्टता प्रमाणित की । ईश का ईशत्व तभी सार्थक है, जब कोई अन्य तत्त्व उसके अतिरिक्त हों, जिनका वह स्वामी हो । जीव और जड़ की पृथक् सत्ता माने बिना हरि की पूर्णता भी प्रतिपादित नहीं हो सकेगी । ईश्वर तत्त्व के प्रति वैष्णव-सम्प्रदाय में पूर्वप्रचारित इस धारणा को, चाहते हुए भी, रामानुज, निम्बार्क, वल्लभ अधिक प्रश्रय नहीं दे पाये । मध्व को भी इस सन्दर्भ में कोई न कोई निर्णय लेना था । अपने पूर्वजों के विचार-ग्रन्थों को सामने रखकर मध्व ने अपनी धारणाएं स्थिर कीं ।

रामानुज भी वैष्णव-सम्प्रदाय के समर्थक आचार्य हैं । रामानुज

ने विष्णु, श्री, अवतार एवं भक्ति आदि अनेक अनिवार्य तत्त्वों का उपयोग वैष्णवमत से ग्रहण करके, अपने दर्शन में किया। यही स्थिति थोड़ा-थोड़ा अन्तर ग्रहण करते हुए निम्बार्क, बल्लभ आदि की है। परिणामतः मध्व ने इन सभी को एक ही मार्ग का अनुगामी माना। वह भी उसी पंथ का अनुवर्ती था, किन्तु उसने भेदानुभूति की प्रत्यक्ष-वेद्यता के विरुद्ध किसी भी प्रकार का समझौता नहीं किया।

भेद-मान्यता की इस प्रखरता के कारण ही यह स्वीकार करना पड़ता है कि मध्व के मत का प्रारम्भ प्रतिक्रिया स्वरूप था, किन्तु कालक्रमानुसार विचार करने पर ज्ञात होता है कि यह मध्व की कोई सर्वथा प्रथम एवं नवीन प्रतिक्रिया नहीं थी। रामानुज, निम्वार्क, बल्लभ आदि उसके पूर्व ही उसके विरुद्ध प्रचार प्रतिपादन में प्रवृत्त हो चुके थे। उनकी प्रतिक्रियायें कालक्रमानुसार तो प्रथम थीं ही, साथ ही परम एवं केवल अद्वैत-विरोधी दृष्टिकोण भी ये विचारक स्पष्ट कर चुके थे, जिसे मध्व ने आगे बढ़ाया। सम्भवतः मध्व भी इस तथ्य से अवगत थे। तभी उन्होंने रामानुज का विरोध नहीं किया। मध्व के उपरान्त सम्भवतः सोलहवीं शताब्दी में रामानुज एवं मध्व सम्प्रदाय के विचारकों का प्रबल विरोध बढ़ चला था। परकालयति ने "विजयीन्द्रपराजय" नामक ग्रन्थ की रचना की,[1] जो उक्त मान्यता के समर्थन के लिए विचार्य है।

वैष्णव-सम्प्रदाय के अनुकरणधर्मा होने के कारण रामानुज एवं मध्व की समानता का उल्लेख अभी किया गया। सामान्यतः उनके मत की विभिन्नता की ओर भी संकेत किया गया। मध्व का अन्य मतों से

---

1. डॉ० एस०एन० दास गुप्ता – ए हिस्ट्री आव इण्डियन फिलासफी, भाग 4, पृ० 95।

महत्त्वपूर्ण भेद मोक्षावस्था का आनन्द-भोग है। मध्व मानते हैं कि मोक्षावस्था में आनन्द के अनुभव करने वाले जीवों के आनन्दभोग में अन्तर है। ईश्वर जिस प्रकार से, जितनी मात्रा में आनन्द का अनुभव करता है, जीव उस तरह से नहीं कर सकता। जीवों की एवं ईश्वर की क्षमता में अन्तर है। उसी प्रकार से जीवों की परस्पर भी क्षमताएं सदृश नहीं हैं। जिसमें जितनी सामर्थ्य होगी वह उतना ही आनन्द-भोग कर पायेगा। यह मध्व की आनन्दतारतम्य की मान्यता है। परवर्ती रामानुज विचारक परकालयति ने "विजयीन्द्रपराजय" के प्रथम दो अध्यायों में इसका विस्तार से खण्डन किया है।

वेदान्त-सम्प्रदाय के पूर्ववर्ती मतों से मध्व ने ग्रहण एवं त्याग दोनों प्रकार की वृत्ति का परिचय दिया है। इसी प्रकार अन्य दर्शन प्रणालियों से मध्व ने बहुत कुछ ग्रहण किया। चार्वाक मत का भारतीय-दर्शन के संपूर्ण विकास में घोर विरोध किया गया है। इस विरोध के दो मूल आधार रहे हैं। एक तो चार्वाक का भौतिक सुख के प्रति प्रबल आग्रह तथा दूसरा प्रत्यक्ष-प्रमाण के प्रति सुदृढ़तम आस्था। मध्व ने इसकी नास्तिकता एवं देहात्मवाद का खण्डन किया किन्तु प्रत्यक्ष-प्रमाण की सर्वातिशयतापूर्ण प्रामाणिकता मध्व द्वारा स्वीकार की गई। मध्व साक्षी की स्थिति को बलपूर्वक प्रतिष्ठित करते हुए प्रत्यक्ष को ही सभी प्रकार के ज्ञान का आधार मानते हैं। अन्य विचारकों की तरह चार्वाक की सुखवादी मनोवृत्ति का विरोध न करते हुए, मध्व ने अपने कर्मभोगादि प्राप्त करने के लिए जीवों को प्रेरित किया है। इस प्रेरणा में बंधन केवल एक ही प्रकार का है। वह यह कि ईश्वर के चरणों में विनम्र श्रद्धा रखते हुए ही उक्त कार्य में संलग्न रहना चाहिए।

अपने तत्त्व विवेचन में वर्ण के स्वरूप को महत्त्व देते हुए मध्व ने मीमांसा मत के प्रभाव को ही व्यक्त किया है। श्रुति के मीमांसा-सम्मत

स्वत:प्रामाण्य को मानते हुए भी वे समस्त श्रुतियों का केन्द्र ईश्वर को ही स्वीकार करते हैं। सभी कर्म यज्ञादि हरि-निमित्तक ही होना चाहिए।

जैन एवं बौद्ध धर्मों की अहिंसा का प्रभाव भी मध्व पर पड़ा। यज्ञ में पशु की हिंसा के स्थान पर आटे से निर्मित पशु का यज्ञ में उपयोग मध्व ने प्रचलित किया। मध्व-विजय में इस प्रकार के यज्ञ के किये जाने का उल्लेख प्राप्त होता है।[1] सम्भवत: वैदिक यज्ञीय कर्मकाल में सुधार की दृष्टि से मध्व ने इसका प्रवर्तन जैन प्रभाव के ही कारण किया हो। दक्षिण कन्नड़ में उस समय जैन-धर्म का सशक्त प्रभाव था। बारहवीं एवं तेरहवीं सदी ईस्वी में यह भाग किसी जैन शासक के अधीन था।[2] जैन-दर्शन से प्रमाण-मीमांसा एवं तत्त्व मीमांसा की दृष्टि से मध्व में अनेक समानताएं प्राप्त हैं। जाति एवं आत्मा की प्रत्यक्ष-प्रमाण-बिषयता सम्बन्धी विचार जो अद्वैत-विरुद्ध है, दोनों मतों में समान रूप से प्राप्य है। जैन-दर्शन के मन:पर्याय एवं केवल ज्ञान मध्व के योगि-प्रत्यक्ष एवं केवल-प्रमाण के समकक्ष है। ज्ञान में ज्ञाता, ज्ञेय एवं ज्ञान की त्रिपुटी का ज्ञात होना उभय मत मान्य है।

जैन-दर्शन के मुख्य सिद्धान्त स्याद्वाद का मूल आधार वस्तु का अनन्त-धर्मात्मक होना है। वस्तु के शुद्ध रूप को जानने के कारण प्रत्यय के स्वरूप में भी सप्त-भङ्गित्व है। संदिग्धता, "इदमेतत्" की निश्चायक प्रतीति से भिन्न है। वस्तु का स्वरूप ही ऐसा है कि उसमें धर्मों का आनन्त्य है। इसी पर जैन-दर्शन का अत्यन्त महत्त्वपूर्ण विवेचन एवं मान्यताएं आधारित हैं। मध्व ने भी जैन-दर्शन के प्रभाव के कारण वस्तु में असंख्य विशेषों की मान्यता को स्थान दिया। ये विशेष ही वस्तु को विविध रूपों में दृश्य बनाते हैं। वस्तु को सम्भा-

---

1. नारायण – मध्व विजय, 9/45-50।
2. डॉ० बी०एन०के० शर्मा – फिलासफी आव श्री मध्वाचार्य, पृ० 12।

वित विविध रूपों में देख पाना इन्हीं विशेषों पर आधारित है। वस्तु जैन मत में धर्मात्मिक मानी गई है, वैसे ही मध्व भी वस्तु से धर्म को अभिन्न मानते हैं। जीव और अजीव के भेद को भी मध्व ने स्वीकार ही किया है। सम्पूर्ण जगत् में जीवों का पाया जाना जैन-दर्शन ने स्वीकार किया है, वही मध्व की भी मान्यता है।[1]

मीमांसकों से असहमत होते हुए मध्व, जगत् के काल-सापेक्ष सृजन एवं विलय को मानते हैं। प्रभाकर के समान भ्रान्ति के लिए "अख्यातिसंवलितसत्यख्याति" जैसे भ्रमोत्पादक पदों का प्रयोग न करके सहज बोध्य पदों का प्रयोग करते हैं। भ्रम विषय को नैयायिकों के समान अन्यत्र सत् न कहते हुए भी उसकी सत्ता के प्रति मध्व आश्वस्त हैं। अधिष्ठान एवं भ्रम विषय इन दोनों की स्थिति नितान्त आवश्यक मध्व ने मानी है। अतः स्वप्न एवं मायाजन्य विषयों के असत् होने के कारण उनके सम्बन्ध में भ्रम के उत्पन्न होने का प्रश्न ही नहीं उठता।[2]

पूर्वमीमांसा द्वारा श्रुति के अर्थ के सम्बन्ध में उपक्रम-प्राबल्य को स्वीकार न करते हुए उपसंघारप्राबल्य को ही और अधिक सम्पुष्टि के साथ प्रतिपादित किया है।[3] न्यायवैशेषिक की पदार्थ-मीमांसा को प्रायः मध्व ने सम्पूर्णतः स्वीकार करके अपने द्वारा प्रतिपादित भी अन्य अनेक पदार्थों को स्थान दिया है। पदार्थों के मूल-व्याख्यान एवं अवान्तर वर्गीकरण की दृष्टि से मध्व ने मीमांसा एवं न्यायवैशेषिक

---

1. मध्व "परमाणुप्रदेशेषु ह्यनन्ता प्राणिराशयः" विष्णु-तत्त्व-निर्णय पृ० 76
2- विष्णुतत्त्व निर्णय,—अधिष्ठानं च सदृशं सत्यवस्तुद्वयं विना।
 —न भ्रान्तिर्भवति क्वापि स्वप्नमायादिकेष्वपि॥
 पृ० 55
3- डॉ०वी०एन०के० शर्मा—ए हिस्ट्री आव द्वैत स्कूल आव वेदान्त एण्ड इट्स लिटरेचर, भाग दो, पृ० 54-56

का उपयोग किया है। परिभाषाएं भी अनेक ज्यों की त्यों स्वीकार कर ली हैं। इस तथ्य को तत्त्व-विवेचन से सम्बन्धित अध्याय से प्रमाणित किया जा सकता है।

वेदान्त-सम्प्रदाय के अन्तर्गत साक्षि, स्वप्रकाशकत्व, भावरूपाज्ञान माया, प्रतिबिम्ब आदि पर मध्व ने नवीन सामग्री दी है। अपने मत की यथार्थपरकता के आधार पर मध्व ने उक्त सभी धारणाओं को अपने मत में नवीन ढंग से प्रतिष्ठित किया। स्वतंत्र, परतंत्र, साक्षि, भेद, सविशेषाभिन्न अथवा धर्मिस्वरूप में प्राप्त, स्वरूप तारतम्य आदि की पृथक् विवेचना मध्व ने की है। इन सभी विवेचन प्रसंगों को, भक्ति को आधार के रूप में ग्रहण करते हुए सुनियोजित करने के लिए द्वैत-मत की स्थापना हुई।

कुछ विद्वानों के अनुसार बौद्धों का वैदिक विरोध सहनशीलता की सीमा पार कर चुका था, अतः शंकर को बौद्ध-दर्शन के विरोध के कारण प्रतिष्ठा मिल सकी। मध्व ने शंकर के सिद्धान्तों में व्याप्त प्रच्छन्न-बौद्धता को स्पष्ट करके, बुद्धि-दर्शन के वास्तविक विरोधी मत के नाते अपनी स्थिति प्रतिपादित की।[1]

इस प्रकार की धारणा आग्रहपूर्ण है। शंकर को प्रतिष्ठा केवल विरोध प्रारम्भ कर देने मात्र से नहीं मिली। विरोध तो कुमारिल भट्ट ने भी किया था। भारतीय दर्शन के अन्य आस्तिक सम्प्रदायों ने भी किया था। शंकर को ही इतनी प्रतिष्ठा क्यों मिली? इससे सिद्ध होता है कि विरोध उनके प्रभाव को वृद्धिगत करने के लिए सहायक अवश्य रहा, किन्तु उसके अतिरिक्त भी शंकर के व्यक्तित्व एवं कर्तृत्व में अन्य भी महत्त्वपूर्ण विशेषताएं रही होंगी। मध्व का भी महत्त्व रामानुज के विशेष मत का अनुकरणकर्ता मात्र प्रमाणित कर देने में नहीं है। वह तो भेद के आधार पर ईश्वर, जीव एवं जड़

1- डॉ० नागराज शर्मा—रेन आव रियलिज्म इन इण्डियन फिलासफी पृ०7

तत्त्व की यथार्थपरक एवं परस्पर भिन्न व्याख्या करने के कारण ही मान्य है। भारतीय-दर्शन के आदर्शवादी विचार की यथार्थवादी प्रतिक्रिया के पर्याय के रूप में स्थित होने के कारण मध्व की महत्ता है। अतः मध्व मत की स्थापना शंकर के विरोध एवं वैष्णव सम्प्रदाय के विकास के अनुरोध पर आधारित है। इसको मध्व ने अपनी दृष्टि से उपस्थित कर दिया है।

मध्व मत की स्थापना के उपरान्त समकालीन एवं परवर्ती इतर वेदान्त सम्प्रदाय के ग्रन्थों में द्वैत-मत की घोर आलोचना हुई और द्वैत-मत के आचार्यों ने भी विरोधी तर्कों का खण्डन किया। परिणामतः उभयपक्षीय विपुल साहित्य का निर्माण हुआ। वातावरण में निषेधक रूप से ही ये सम्प्रदाय परस्पर प्रभावित कर सकते थे। परस्पर आदान-प्रदान का अन्य क्रम सम्भव भी नहीं था। अतः तात्त्विक रचना की दृष्टि से मध्व-मत का अन्य मतों पर, अन्य मतों का मध्व मत पर कोई प्रभाव नहीं पड़ा।

मध्व के उपरान्त मध्व का प्रभाव अनेक प्रकार के आन्दोलन में व्याप्त दृष्टिगोचर होता है। दक्षिण भारत के हरिदास कूट के भक्ति के ओत-प्रोत आन्दोलन की ओर बहुत समय तक इतिहासकारों का ध्यान ही नहीं गया। प्रथम बार किट्टल ने उनका उल्लेख किया।[1] हरि की प्रार्थनाओं को गाते हुए इस समाज के साधु यत्र-तत्र भ्रमण किया करते थे। जनसाधारण की भाषा में इन्होंने भजनों की रचना करके, गा-गाकर, उन्हें प्रचारित किया। ये सभी मध्व-मत के अनुगामी थे। भक्ति की प्रधानता को इन्होंने सर्वत्र प्रतिपादित किया। जगत् ईश्वर के अधीन है, यह भी उनके असंख्य पदों से ज्ञात होता है। व्यासतीर्थ भी इसी वर्ग के थे। दासों की यह परम्परा कन्नड़ में आज भी प्राप्त होती है, जो मध्व-मत के सार्वजनिक जीवन

---

1. नागवर्मन छन्दस्सु – किट्टल द्वारा सम्पादित, मंगलोर, 1875।

में व्याप्त व्यापक प्रभाव को सूचित करती है।

बंगाल में भक्ति की मान्यता का प्रसार चैतन्य के द्वारा किया गया। बंगाल के जन-जीवन में चैतन्य का प्रभाव अत्यन्त स्पृहणीय है। चैतन्य ने प्रारम्भिक दीक्षा केशव भारती नामक अद्वैतमतानुयायी सन्यासी से ली थी।[1] अठारहवीं सदी का लेखक बलदेव विद्याभूषण चैतन्य को मध्व-मत का अनुवर्ती मानता है। चैतन्य की कोई भी दार्शनिक रचना प्राप्त नहीं होती है, अतः किस सीमा तक मध्व का प्रभाव चैतन्य पर था, यह स्पष्ट कर पाना कठिन है। चैतन्य चन्द्रोदय नामक जीवनीपरक ग्रन्थ से उसकी दक्षिण-भारत की यात्रा की सूचना प्राप्त होती है। चैतन्यचरितामृत में भी उसकी उड़ीसा यात्रा का उल्लेख है। दोनों ही संदर्भों से मध्व-मत की प्रशंसा चैतन्य द्वारा न की जाकर उनके प्रति विरोध ही ज्ञात होता है।[2] चैतन्य का उक्त विरोध सम्भवतः सम्पूर्ण मध्व-सम्प्रदाय से न होकर ज्ञान, कर्म एवं भक्ति को मोक्ष के साधन के रूप में मानने से था। चैतन्य केवल भक्ति को ही मोक्ष का एकमात्र साधन मानते हैं।

चैतन्य के उपरान्त उसके अनुवर्ती विचारकों में रूपगोस्वामी, जीव गोस्वामी आदि सभी स्पष्टतः मध्व से प्रभावित प्रतीत होते हैं। रूप गोस्वामी मध्व को न केवल उद्धृत करते हैं, अपि तु उसकी वन्दना भी करते हैं।[3] रूप गोस्वामी की तुलना में जीवगोस्वामी मध्व से अधिक प्रभावित हैं। मध्व-मत की मान्यताओं को स्वीकार करते हुए भी शंकर एवं रामानुज के उल्लेख इनके ग्रन्थों में कम नहीं हैं।[4]

---

1. कविकर्णपूर – चैतन्य-चन्द्रोदय, पृ० 140
2. कविकर्णपूर – कियन्त एवात्र वैष्णवाः दृष्टाः। तेऽपि नारायणोपासका एव। अपरे तत्त्ववादिनः। तेऽपि तथाविधा एव। निरवद्यं न भवति तन्मतम्– चैतन्य-चन्द्रोदय, पृ० 174
3. रूपगोस्वामी, लघुभागवतामृत, पृ० 55
4. जीवगोस्वामी, षट्सन्दर्भ, पृ० 15, 18, 77, 93, 101 आदि।

सम्भवतः प्रारम्भिक चैतन्य अनुयायियों का दृष्टिकोण सर्वतः संग्रह करने का रहा हो। मध्व के अतिरिक्त अन्य किसी आचार्य को भी यह महत्त्व देते रहे हों, पर मध्व का इन पर प्रभाव निर्विवाद रूप से सिद्ध है। इन विचारकों ने अपने मत को शुद्ध वैष्णव मत कहा है।[1]

अठारहवीं सदी के इसी सम्प्रदाय के राधादामोदर तथा बलदेव विद्याभूषण मध्व के प्रभाव को पूर्णतया व्यक्त करते हैं। "वेदान्त-स्यमन्तक" नामक ग्रन्थ में राधादामोदर ने मध्व के ब्रह्म-सूत्रभाष्य को उद्धृत किया है। राधादामोदर के शिष्य बलदेव विद्याभूषण ने आनन्दतीर्थ की अत्यन्त मुक्त कण्ठ से श्रद्धातिरेक स्वर में प्रशंसा की है। मुख्य रूप से रूप गोस्वामी, जीवगोस्वामी तथा बलदेव विद्याभूषण इन तीन लेखकों ने ही दार्शनिक सम्प्रदाय के रूप में प्रतिष्ठा की। इनके पूर्व तक तो यह भक्ति-सम्बन्धी प्रबल आन्दोलन मात्र था। दार्शनिक व्याख्यान का आधार इसे नहीं मिल सका था। ब्रह्मसूत्र का भाष्य, सम्प्रदाय बनने के लिए, आवश्यक था। बलदेव ने गोबिन्दभाष्य लिखकर उक्त अभाव की पूर्ति की। इस व्याख्यान में स्थान-स्थान पर उसने मध्व के सिद्धान्तों एवं तर्कों का उपयोग किया है।

डॉ० भण्डारकर ने अपने ग्रन्थ में प्रतिपादित किया है कि महाराष्ट्र में मध्व-मत का कोई प्रचार नहीं हुआ था।[2] भण्डारकर का उक्त निर्धारण न्यायसंगत नहीं है। मध्व के काल से लेकर अद्यावधि दक्षिण महाराष्ट्र के कोल्हापुर, शोलापुर, सतारा, पूना, नासिक एवं अहमदनगर आदि जिलों में मध्व-मत के प्रसार के चिन्ह प्राप्त होते हैं। बारहवीं-तेरहवीं सदी ईसवी में इन क्षेत्रों में पर्याप्त मात्रा में कन्नड़ निवासियों के प्राप्त होने के संकेत उपलब्ध होते हैं। इनके प्रभाव की सीमा सम्भवतः अहमदनगर तक, गोदावरी के किनारे तक थी। देशस्थ ब्राह्मणों के अनेक परिवार मध्व-मत के कट्टर समर्थक

1. जीवगोस्वामी, षट्सन्दर्भ पृ० 20
2. वैष्णविज्म शैविज्म एण्ड अदर माइनर रिलीजस सिस्टम्स पृ० 84

के रूप में आज भी विद्यमान हैं।

मध्व-विजय के अनुसार बदरी की यात्रा के लिए जाते और आते समय मध्व महाराष्ट्र में से होकर गए थे।[1] मध्व के अपने क्षेत्र के बाहर के प्रथम शिष्य पद्मनाभ से भेंट गोदावरी के किनारे ही हुई थी। ज्ञानेश्वरी में भी द्वैत का सन्दर्भ प्राप्त होता है।[2] मध्व-सम्प्रदाय के व्यास, रामाचार्य तथा आनन्दभट्टारक आदि परवर्ती आचार्य अहमदनगर के ही थे। प्रमुख मराठी कवि माध्व-मुनि (1660–1731) जन्मना मध्व-सम्प्रदायी ही थे।[3] मध्व का प्रभाव अवश्य इस सम्प्रदाय के ग्रन्थों की रचना न हो सकने के कारण साम्प्रदायिक रूप में प्रसृत न हो सका। प्रोफेसर बनहट्टी जयतीर्थ को महाराष्ट्र का प्रमुख सन्त मानते हैं, तथा ज्ञानदेव नामदेव आदि के साथ उसके भी नाम ग्रहण की आवश्यकता प्रतिपादित करते हैं।[4]

मध्व-सम्प्रदाय को प्रारम्भ में उत्तर कर्नाटक भाग में प्रश्रय प्राप्त हुआ। व्यास राय के काल में भी उस स्थान का साम्प्रदायिक महत्त्व था। विजयीन्द्रतीर्थ का भी प्रभाव क्षेत्र यही भू-भाग था। चालुक्य एवं पल्लव आदि राजाओं के काल में भी इस मत को यहां पर एक महत्त्व प्राप्त हुआ था।

पन्द्रहवीं सदी ईसवी के राजेन्द्रतीर्थ ने बिहार एवं बंगाल में इस मत का प्रसार किया। चैतन्य-सम्प्रदाय के पूर्ववर्ती सन्त विष्णुपुरी के गुरु जयध्वज, राजेन्द्रतीर्थ के शिष्य थे। राजेन्द्रतीर्थ के शिष्य

---

1. नारायण पण्डित, मध्व-विजय, 10/4।
2. ज्ञानदेव – प्रमैयप्रवालसुप्रभ द्वैताद्वैतनिकुम्भ। सरिसे एकवटति इममस्तकावारि॥ ज्ञानेश्वरी, 1.17
3. वी०एल० भावे, महाराष्ट्र सारस्वत, पृ० 1028
4. प्रो०एस०एन० बनहट्टी – मराठी वाङ्मय आणि वैष्णव सम्प्रदाय पृ० 43–44।

## 46. Sanskrit Ke Dvayasraya Kavyon Ka Adhyayana

(A Study of the Double-meaning Poems of Sanskrit)—1974

Supplicant : Smt. Girija Agrawal
Supervisor : Dr. J. P. Sinha

After dealing with the sources and the definition of the double-meaning poetry, the supplicant examines in detail the Dvisandhāna of Dhanañjaya, the Rāghava-pāṇḍavīyam of Kavirāja, the Rāmacarita of Sandhyākaranandin, the Rāghavanaisadhīya of Haradatta Sūri, the Ramakṛṣṇavilomakāvya of Daivajña Sūri, the Rāghava-Yādavīyam of Veṇkaṭādhvari and the Rasikarañjana of Rāmacandra.

## 47. नरेश्वरपरीक्षा–आलोचनात्मक एवं तुलनात्मक अध्ययन तथा अनुवाद (काश्मीरो सिद्धान्तशैवदर्शन)–1974

शोधकर्ता–मगनबिहारी लाल दीक्षित
निर्देशक–डॉ० शिवशेखर मिश्र

प्रस्तुत शोधप्रबन्ध में काश्मीरी सिद्धान्तमत के अति महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ 'नरेश्वरपरीक्षा' के आधार पर सिद्धान्त-शैवदर्शन के विचारों के पूर्णरूप से प्रतिपादन का प्रयास किया गया है जो 12वीं-13वीं शती में लुप्तप्राय हो गया था। प्रबन्ध चार भागों में विभक्त है। प्रथम भाग में काश्मीरी तथा दक्षिणी सिद्धान्तशैवमत का ऐतिहासिक परिचय दिया गया है। द्वितीय भाग में काश्मीरी-सिद्धान्त-शैवमत की मूलदृष्टि तथा अन्य मतों से उसका सामंजस्य उपन्यस्त है। तृतीय भाग में ग्रन्थ को हिन्दी भाषा में अनूदित किया गया है, तथा अन्तिम चतुर्थ भाग परिशिष्ट खण्ड के रूप में है।

## 48. ऋग्वेदीय सोमसूक्तों का समीक्षात्मक अध्ययन–1974

प्रस्तुतकर्त्री–मालती रस्तोगी
निर्देशक –डॉ० जगदम्बा प्रसाद सिन्हा

### 49. सप्तपदार्थी : एक अध्ययन—1975

प्रस्तुतकर्ता—देवनारायण चौबे
निर्देशक—डॉ० सत्यव्रत सिंह

सप्त-पदार्थी न्याय-वैशेषिक दर्शन का एक महत्त्वपूर्ण प्रकरण ग्रन्थ है। इसके प्रणेता हैं आचार्य शिवादित्य मिश्र। प्रस्तुतकर्ता के अनुसार सर्वप्रथम 'अभाव' को सप्तम पदार्थरूप में मान्यता देने के कारण यह कृति स्मरणीय महत्त्व की है।

सप्तपदार्थी के प्रस्तुत अध्ययन में सर्वप्रथम प्रस्तावना के अनन्तर पदार्थों के अनुसार आठ प्रकरणों में विषय निरूपण किया गया है। उपसंहार में न्याय-वैशेषिक दर्शन के कतिपय महत्त्वपूर्ण प्रश्नों पर विचार करते हुए सप्तपदार्थी के योगदान का मूल्यांकन करने का प्रयास किया गया है।

### 50. गंगादेवीकृत मधुराविजय : एक अध्ययन—1976

प्रस्तुतकर्त्री—रेनू मिश्रा
निर्देशक—डॉ० शिवशेखर मिश्र

चतुर्थ शती के पूर्वार्द्ध के तृतीय दशक में दक्षिण भारत में एक विशाल हिन्दू साम्राज्य की स्थापना हुई जो इतिहास में विजयनगर साम्राज्य के नाम से प्रसिद्ध हुआ। इस साम्राज्य ने लगभग दो सौ वर्षों तक मुसलमानों के आक्रमणों के विरुद्ध हिन्दू धर्म एवं संस्कृति के लिए कवच का काम किया।

शोधकर्त्री ने अपने शोधग्रन्थ में यह पुष्ट करने का प्रयास किया है कि यद्यपि यह महाकाव्य आकार में संस्कृत के अन्य महाकाव्यों की तुलना में लघुकाय है तथापि साहित्यिक एवं ऐतिहासिक दृष्टि से अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है।

**51. रुद्रकविकृत राष्ट्रौढवंश महाकाव्य का आलोचनात्मक अध्ययन**–1976

प्रस्तुतकर्त्री–गायत्री अग्रवाल
निर्देशक–डॉ० शिवशेखर मिश्र

**52. शुक्ल यजुर्वेद और कृष्णयजुर्वेद के गृह्यसूत्रों का तुलनात्मक विवेचन**–1976

प्रस्तुतकर्त्री–शकुन्तला अग्रवाल
निर्देशक–डॉ० मातृदत्त त्रिवेदी

शोध-प्रबन्ध में उपर्युक्त वेदों के गृह्यसूत्रों का विस्तृत विवेचन है और विविध संस्कारों को तुलनात्मक रूप में विवेचित किया गया है।

**53. श्रीधरविरचित 'न्यायकन्दली'–एक अध्ययन**–1976

प्रस्तुतकर्ता–सत्यनारायण मिश्र
निर्देशक–डॉ० मातृदत्त त्रिवेदी

सर्वप्रथम श्रीधर के जन्मस्थान, समय एवं कर्तृत्व पर विचार हुआ है। तत्पश्चात् अनुसन्धाता ने वैशेषिक परम्परा में 'न्यायकन्दली' के स्थान पर विचार एवं पश्चाद्वर्ती साहित्य पर उसके प्रभाव का मूल्यांकन किया है। अनन्तर षट्पदार्थों, परमाणुवाद, गुण, शक्तिपदार्थ-खण्डन तथा प्रमाण-विचार का क्रम है। तर्क-संशय-विपर्यय-अख्याति आदि का विश्लेषण करने के साथ ही प्रमाण, कर्म, सामान्यादि की मीमांसा करते हुए अभाव-प्रमाणता-खण्डन उपन्यस्त है। अन्त में मोक्ष के स्वरूप पर भी विचार हुआ है।

## 54. अभिनवोत्तर नाट्यरचना-विधान (विशेषतः रामचन्द्र-गुणचन्द्रकृत नाट्यदर्पण के आलोक में)–1976

प्रस्तुतकर्त्री–कु० मंजुलता खरे
निर्देशक–डॉ० नवजीवन रस्तोगी

नाट्यशास्त्र के इतिहास में नाट्यरचना-विधान पर नाट्य-शास्त्रीय व काव्यशास्त्रीय आचार्यों ने स्वतन्त्र रूप से विवेचन किया है, परन्तु अभिनवोत्तरकाल के आचार्यों ने अपने ग्रन्थों में नाट्य का समग्र विवेचन न करके किसी एक विषय या अंग तक अपने को सीमित रखा है, इसलिए नाट्यशास्त्र की परम्परा में अभिनव से पूर्व और पश्चात् के नाट्य-रचना-विधान के समग्र रूप से तुलनात्मक अध्ययन की ओर विद्वानों की दृष्टि नहीं गयी है। प्रस्तुत शोध इस दिशा में एक प्रयास है, जहाँ रामचन्द्र-गुणचन्दकृत नाट्यदर्पण (12वीं शती) को मुख्यतः आधार मानकर रूपक के दस भेदों में से केवल नाटक के संदर्भ में नाट्यरचनाविषयक समस्याओं का अध्ययन किया गया है।

प्रस्तुत शोध की विवेच्यवस्तु आठ अध्यायों में विभक्त है।

अन्त में परिशिष्ट के अन्तर्गत नाट्यदर्पणकार की दृष्टि से ही नाटकीय तत्त्वों को स्वतन्त्र सरणियाँ देकर स्पष्ट करने की चेष्टा की गई है। इस शोध की मुख्य विशेषता यह है कि पूरे विवेचन में लेखिका की दृष्टि (अ) अभिनवोत्तर नाट्यसाहित्य के ग्रन्थों की पारस्परिक तुलना और (ब) अभिनवपूर्व से अभिनवोत्तर नाट्य साहित्य की तुलना पर केन्द्रित रही है।

## 55. Sanskrit Sahitya par Vaidika Sahitya ka Prabhava (Influence of Vedic Literature on classical Sanskrit Literature)–1976

Supplicant — Smt. Sunita Rani Rastogi
Supervisor — Dr. J. P. Sinha

The supplicant has analysed the influence of the Vedic Literature on the dramas, metric poetry, prose and the campu type of Sanskrit poetry. She has then presented a comparative study of the Vedic and classical Sanskrit literatures from the point of view of the Sentiment, Versification, Figures of speech, Language and Poetic Diction.

## 56. The concept of Self-luminosity of Knowledge in Advaita Vedanta–1977

Supplicant — Girdhari Lal Chaturvedi
Supervisor — Dr. S.S. Misra
Published — Adarsh Prakashan, Aligargh—1982
Distibutors — Moti Lal Banarsidas, Varanasi

The thesis is a specialised study of a key concept of Advaita Vedānta. It is divided into seven chapters basides a critical resume at the end. Chapter I traces the concept of self-luminosity in the Upaniṣads. Chapter II treats the problem of self-luminosity in a historical perspective and discusses how the problem was posed and discussed in some of the representative systems. Chapter III deals with the concept of knowledge as a principle of revelation. In Chapter IV the problem of self-luminosity has been discussed with reference to Brahma and the witness self (Sākṣī). Chapter V discusses the question of self-luminosity of cognition (the experience with definite objective content and brought about by pramāṇas). There are only few instances where the Vedānta texts have discussed the problem with reference to cognition, but they are significant in as much as they demonstrate Untenability of the orthodox Vedantins to restrict the self-luminosity to Brahman alone, and emphasise the need for a graded account of self-luminosity in the system. Chapter VI examines the refutations of the divergent views of self-luminosity

of konwledge as found in important Vedānta texts. Chapter VII deals with the expositions of self-luminosity in Tattvapradīpikā of Citsukhācārya. It examines the eleven definitions of the concept offered by him, and the limitations of his consummate and final definition (the eleventh one). On the basis of its criticism, the thesis tries to reconstruct the Vedānta view of self-luminosity by supplementing it with the time suppositions i.e. Indefinability of the self-luminosity of the Absolute and a graded account of self-luminosity corresponding to a graded account of experience.

## 57. प्रत्यभिज्ञा प्रमाणमीमांसा–1977

प्रस्तुतकर्त्री—कु० गीता रस्तोगी
निर्देशक—डॉ० नवजीवन रस्तोगी

प्रस्तुत प्रबन्ध प्रत्यभिज्ञादर्शन के ज्ञानमीमांसात्मक पक्ष से संबंधित है। मुख्य रूप से यह तीन खण्डों में विभक्त है—(1) भूमिका खण्ड, (2) प्रतिपादन खण्ड (3) समापन खण्ड।

भूमिका खण्ड में तीन अध्याय हैं। प्रथम अध्याय में ज्ञानमीमांसा के अर्थ, स्वरूप और प्रयोजन की चर्चा की गयी है। द्वितीय अध्याय में ज्ञानमीमांसा में अद्वयवादी दर्शनों के दृष्टिकोण का विवेचन है। तृतीय अध्याय का संबंध प्रत्यभिज्ञादर्शन में ज्ञान मीमांसा के अन्तः संबंध से है।

प्रतिपादन खण्ड में चतुर्थ से लेकर त्रयोदश तक कुल दस अध्याय है। यहीं काश्मीर शैवदर्शन में प्रमाणमूलक विचारधारा का विकास दिखाते हुए प्रमाता, प्रमेय, आभासवाद, ज्ञान के स्वरूप एवं भेदों, प्रभा के स्वरूप, भेद और प्रामाण्यवाद, प्रमाण के स्वरूप और वर्गीकरण पर विचार किया गया है। अन्त में अख्याति का विश्लेषण हुआ है।

समापन खण्ड में एक ही अध्याय है—चतुर्दश। इसमें प्रत्यभिज्ञा-दर्शन की प्रमाणमीमांसा पर अन्य दर्शनों के प्रभाव का आकलन किया गया है।

### 58. अठारहवीं शताब्दी के संस्कृत के रूपकों का आलोचनात्मक अध्ययन—1977

प्रस्तुतकर्त्री—सुमन रानी जैन
निर्देशक —डॉ० शिवशेखर मिश्र

### 59. अलंकार-सन्निवेश की दृष्टि से शिशुपालबध का आलोचनात्मक अध्ययन—1978

प्रस्तुतकर्ता—शिवभूषण त्रिपाठी
निर्देशक—प्रो० को० अ० सुब्रह्मण्य अय्यर

शोधप्रबन्ध में माघ के शिशुपालबध में प्रयुक्त अलंकारों का विस्तृत विश्लेषण तथा मूल्यांकन प्रस्तुत करने का प्रयास किया गया है। अध्यायक्रम निम्नवत् है :—

(1) काव्य तथा अलंकार विषयक सामान्य विवेचन
(2) माघकाव्य में अलंकार-सन्निवेश के अवसर
(3) माघकाव्य में सादृश्यमूलक अलंकार
(4) माघकाव्य में सादृश्येतरमूलक अलंकार
(5) माघकाव्य में शब्दालंकार
(6) माघकाव्य में परम्परागत एवं अनुभवजन्य सामग्री का मिलन
(7) माघ के अलंकारों में वर्णों (रंगों) का सन्निवेश

(8) माघ काव्य की अप्रकाशित व्याख्यायें और उनमें अलंकार विवेचन
परिशिष्ट :

(1) हस्तलिखित ग्रन्थों की सूची
(2) टीकाकारों की सूची
(3) अनुवादसूची
(4) माघ तथा उनके काल पर प्रकाशित-अप्रकाशित निबन्धों की सूची

**60. ऋग्वेद का अष्टम मण्डल–एक भाषाशास्त्रीय अध्ययन**–1978

प्रस्तुतकर्त्री–उर्मिला श्रीवास्तव
निर्देशक–डॉ० मोतीलाल रस्तोगी

**61. विश्वेश्वर पाण्डेय विरचित 'मन्दारमंजरी'–एक अध्ययन**–1978

प्रस्तुतकर्त्री–मधु अग्रवाल
निर्देशक–डॉ० जगदम्वा प्रसाद सिन्हा

62. Aitihasika Kavyon Ki Parampara Men Surjana-carita–Eka Adhyayana (A study of Surjanacarita as a historical Sanskrit poem)–1978

Supplicant — Smt. Suman Rani Agrawal
Supervisor — Dr. J.P. Sinha

The dissertation deals with the Surjanacarita as a historical poem. It analyses the Historical elements in the Surjanacarita. It further makes a study of the poem from the point of view of diction, sentiments, figures of speach, element of Nature, language and style. The religious and philosophical tradition

and social, cultural and political traditions of the Surjanacarita have been duly examined. In the concluding chapter the scholar has given an evaluation of the entire work.

## 63. Sayana Ke Paravarti Rgveda Ke Bharatiya Bhasyakara (Post-Sayana Indian Commentators of the Rgveda)–1978

Supplicant — Smt. Nisha Dayal
Supervisor — Dr. J.P. Sinha

It deals with the studies of commentators--Mudgala, Rāvaṇa, Caturvedaswāmī, Dinakara Bhatta, Swāmī Dayānanda Saraswatī, Pt. S. D. Satavalekar, Aurobindo, Kapali Sastri and Jayadeva Sarma. It further rcfers to the commentators from the V. S. 1920 till the beginning of the twentieth century A. D. viz. Āryamuni, Bhimasena Sarma, Siva Sankara Sarma and Ramagovinda Trivedi, and from V. S. 1967 to date viz. Sriram Sarma, Sudhir Kumar Gupta and Satyakama Varma.

## 64. अंगुत्तर निकाय का एक आलोचनात्मक अध्ययन–1979

प्रस्तुतकर्त्री–श्रीमती सरिता त्रिवेदी
निर्देशक–भिक्खु के० चन्दरत्न

उपर्युक्त शोध-प्रबन्ध सात अध्यायों में विभक्त है। लेखिका ने विवेच्य ग्रन्थ के सांस्कृतिक एवं साहित्यिक पक्षों का अध्ययन किया है ! अध्याय-क्रमानुसार शोधप्रबन्ध की सामग्री का विवरण निम्नवत् है :–

[1] पालि साहित्य की रूपरेखा
[2] अंगुत्तर निकाय में धार्मिक एवं दार्शनिक विचार
[3] सामाजिक जीवन
[4] राजनैतिक जीवन

[5] अंगुत्तर निकाय में वर्णित भारतीय इतिहास
[6] भिक्षुओं तथा भिक्षुणियों का जीवन
[7] अट्ठकथाओं की समीक्षा

## 65. Cultural data in the works of Harsha—1980

Supplicant — Rama Kant Shukla
Supervisor — Dr. S. S. Misra.

The study is mainly based on the dramatic compositions of Harsha while other authontic sources like the records of Chinese pilgrim Huen-Tsang, the works of Bāṇa, the court poet of King Harsha and the inscriptions of the period have also been duly examined. The plays, however, throw light on certain aspects which are not covered by the other sources. The whole study is divided into six chapters :—

The first chapter deals with the controversy regarding serveral Harshas who have been referred to in Sanskrit literature. It further deals with the controversy regarding authorship of the three plays collectively and individually.

The chapters II to V deal with the social, political, religious and economic conditions of the times respectively.

The last chapter mentions different arts and crafts prevalent in the society of that period.

## 66. नारायणकृत मानमेयोदय : एक आलोचनात्मक अध्ययन—1980

प्रस्तुतकर्त्री—श्रीमती प्रेमा अवस्थी
निर्देशक—डॉ० शिवशेखर मिश्र

मानमेयोदय ग्रन्थ के दो अंश हैं— मान अर्थात् प्रमाण और दूसरा

मेय अर्थात् प्रमेय। 'मान' अंश के रचयिता हैं नारायण भट्ट (1587-1620) तथा मेय अंश के रचयिता हैं नारायण पण्डित (17वीं श०)। इस बात की सूचना मेय अंश के प्रारम्भ में नारायण पण्डित ने दी है।

उक्त ग्रन्थ में वर्णित सिद्धान्तों की विशदव्याख्या एवं समीक्षा प्रस्तुत शोध-प्रबन्ध में की गई है।

**67. रामचरितमानस–रामानुजदर्शन के परिप्रेक्ष्य में एक दार्शनिक अध्ययन**–1980

प्रस्तुतकर्त्री–कमलेश द्विवेदी
निर्देशक–डॉ० मातृदत्त त्रिवेदी

उक्त शोध-प्रबन्ध में रामानुज दर्शन की दृष्टि से रामचरितमानस का सम्यक् विवेचन किया है।

**68. सेतुबन्ध—एक समीक्षात्मक अध्ययन**–1980

प्रस्तुतकर्त्री–श्रीमती आशाकुमारी
निर्देशक–डॉ० मोतीलाल रस्तोगी

**69. ऋग्वेद का पंचम मण्डल—एक भाषायिक अध्ययन**–1980

प्रस्तुतकर्त्री–आशा लता पाठक
निर्देशक–डॉ० मोतीलाल रस्तोगी रस्तोगी

**70. शुक्लयजुर्वेदीय शिक्षा-ग्रन्थों का तुलनात्मक अध्ययन**–1980

प्रस्तुतकर्त्री–उमा रानी अग्रवाल
निर्देशक –डॉ० मोतीलाल रस्तोगी

71. इतिवृत्त की दृष्टि से रामायण पर आधारित नवीं शताब्दी तक के महाकाव्यों का तुलनात्मक अध्ययन—1980

प्रस्तुतकर्त्री—कु० सरोज
निर्देशक—डॉ० शिवशेखर मिश्र

72. Mahakavi Ramapanivada Viracita 'Raghaviyam'–Eka Adhyayana. (Raghviyam of Ramapanivada-A study)–1980

Supplicant — Smt. Amrit Kaur Monga
Supervisor — Dr. J.P. Sinha

In this dissertation the poem Rāghaviyam has been studied from the points of view of the poetic qualities, poetic Diction, Figures of Speech and versification. The supplicant has made a comparative study of the poem Rāghaviyam and other important poems of Sanskrit literature and lastly she has given a bird's eye view of the whole study.

73. नैषधीयचरितम् और सहृदयानन्द : तुलनात्मक अध्ययन—1980

प्रस्तुतकर्त्री—क्षमा मिश्रा
निर्देशक—डॉ० शिवशेखर मिश्र

श्री हर्षरचित नैषधीयचरितम् व कृष्णा नन्द द्वारा रचित सहृदयानन्द दोनों ही महाकाव्यों की कथावस्तु नल-दमयन्ती की जीवनकथा से सम्बद्ध है। नैषधीयचरितम् (12वीं श०) की रचना के लगभग दो शताब्दी के पश्चात् सहृदयानन्द की रचना कवि कृष्णानन्द ने की। प्रस्तुत शोध-प्रबन्ध में यह दर्शाने का प्रयास किया गया है कि समान कथानक पर रचित दो कृतियाँ भिन्न-भिन्न गुणों से ग्रथित होकर सर्वथा नवीन रूप धारण करती हैं।

## 74. त्रिपुरारहस्य (ज्ञानखण्ड) के आलोक में तान्त्रिक ज्ञानमीमांसा–1980

प्रस्तुतकर्ता—माधव राम
निर्देशक—डॉ० नवजीवन रस्तोगी

प्रस्तुत शोधप्रबन्ध दो खण्डों में विभक्त है। प्रथम खण्ड परिचयात्मक है और द्वितीय विश्लेषणात्मक। प्रथम खण्ड में दो अध्याय हैं। पहले खण्ड में तन्त्र के अर्थ व स्वरूप एवं त्रिपुरारहस्य की शाक्ततन्त्रात्मक विशेषताओं का विश्लेषण किया गया है।

दूसरे खण्ड का सम्बन्ध साक्षात् तान्त्रिक ज्ञानमीमांसा से है। इसमें नव अध्याय हैं जो इस प्रकार है—

(1) समस्या का स्वरूप, (2) ज्ञान के प्रकार, (3) ज्ञान के प्रकार, (4) प्रत्यक्ष का सिद्धान्त, (5) अनुमान का सिद्धान्त, (6) आगम प्रमाण, (7) भ्रान्ति का सिद्धान्त, (8) प्रमाणों का अन्तर्भाव और (9) प्रामाण्यवाद। इनमें से पहले और तीसरे अध्याय विशेष महत्त्व के हैं।

त्रिपुरारहस्य एक अद्वैतपरक शाक्ततन्त्र है जिस पर त्रिक ज्ञान-मीमांसा का प्रभूत प्रभाव पड़ा है। लेखक का यह अनवरत प्रयास रहा है कि त्रिक प्रभावों का आकलन करते हुए भी तान्त्रिक अद्वयात्मक ज्ञानमीमांसा के स्वतन्त्र स्वरूप की प्रतिष्ठा और मूल्यांकन किया जा सके।

## 75. इच्छा–स्वातन्त्र्य तथा कार्यकारणभाव–1980 (भारतीय तत्त्वमीमांसा में काश्मीर शिवाद्वयवाद के अन्तर्गत एक विशेष अध्ययन)

प्रस्तुतकर्त्री—श्रीमती मीरा रस्तोगी
निर्देशक—डॉ० नवजीवन रस्तोगी

प्रस्तुत विषय अब तक पाश्चात्य दर्शन में विस्तृत चर्चा का विषय रहा है। वहाँ इच्छा-स्वातन्त्र्य तथा नियमनवाद (Determinism) का पारस्परिक सन्दर्भ में विस्तृत विवेचन उपलब्ध होता है और कारणता इसी नियमनवाद के साथ अन्तर्ग्रंथित है। भारतीय दर्शनों में काश्मीर शिवाद्वयवाद इस सन्दर्भ में एक विशेष दृष्टि रखता है। प्रस्तुत शोध भारतीय दर्शनों के व्यापकतर परिप्रेक्ष्य में इस क्षेत्र में मूल्यों और दिशाओं की खोज का एक प्रयास है।

यह प्रबन्ध तीन खण्डों में विभक्त है।

प्रथम खण्ड में चार अध्यायों के माध्यम से इस विषय से सम्बद्ध तथ्यों का सामान्य एवं पाश्चात्य दृष्टिकोण के अनुसार विवेचन किया गया है।

द्वितीय खण्ड में दो अध्यायों (कारणता सिद्धान्त/कर्म सिद्धान्त) के माध्यम से भारतीय दर्शन की विभिन्न परम्पराओं में इस समस्या के विवेचन की चेष्टा की गयी है।

तृतीय खण्ड में काश्मीर शिवाद्वयवाद की विशिष्ट दृष्टि से इन समस्याओं के विश्लेषण का प्रयत्न हुआ है। इसमें तीन अध्याय हैं।

अन्त में उपसंहार में इन दोनों विरोधाभासात्मक प्रत्ययों का परस्पर समन्वय करने का प्रयास किया गया है।

**76. "महाकवि अभयदेव विरचित 'जयन्त-विजय' महाकाव्य : एक अध्ययन"**-1981

प्रस्तुतकर्ता—रामप्रसाद त्रिपाठी
निर्देशक—डॉ० शिवशेखर मिश्र

'जयन्त-विजय' महाकाव्य अपने काव्यात्मक गुणों एवं ऐतिहासिक महत्त्व के कारण संस्कृत-साहित्य में प्रमुख स्थान रखता है। प्रस्तुत शोध-प्रबन्ध में इस महाकाव्य की विस्तृत समीक्षा की गई है।

शोध-प्रवन्ध सात अध्यायों में विभक्त है। प्रथम अध्याय संस्कृत के प्रमुख जैन महाकाव्यों तथा महाकवि अभयदेव और इनके काव्य के परिचय से सम्बन्धित है।

द्वितीय अध्याय महाकाव्य के काव्यात्मक गुणों से सम्बन्धित है।

तृतीय अध्याय ऐतिहासिक है। इसमें 'जयन्त-विजय' महाकाव्य के कथानक के स्रोत एवं गठन तथा मुख्य पात्रों की ऐतिहासिकता एवं चरित्र-चित्रण पर प्रकाश डाला गया है।

चतुर्थ अध्याय में रीति, गुण, अलंकार एवं छन्द योजना का विधान है।

पंचम अध्याय वर्णन प्रसंग से सम्बन्धित है क्योंकि इन वर्णन प्रसंगों के द्वारा 'जयन्त-विजय' के काव्य-सौन्दर्य में वृद्धि हुई है।

षष्ठ अध्याय में रस का निरूपण किया गया है। इसी अध्याय के अन्त में भाव-योजना पर भी प्रकाश डाला गया है।

सप्तम अध्याय आदान-प्रदान से सम्बन्धित है।

ग्रन्थ के अन्त में परिशिष्ट की योजना की गई है जिसके प्रथम भाग में 'पंचपरमेष्ठिभक्ति' तथा द्वितीय भाग में 'जयन्त-विजय' महाकाव्य में प्रयुक्त सुभाषितों का संकलन है।

**77. श्रीजीवगोस्वामीकृत गोपालचम्पू : एक आलोचनात्मक अध्ययन**–1981

प्रस्तुतकर्त्री—शशिबाला निगम
निर्देशक—डॉ० शिवशेखर मिश्र

चैतन्य सम्प्रदाय के प्रमुख प्रचारक श्री जीवगोस्वामी ने श्रीकृष्ण की लीलाओं के लौकिक तथा अलौकिक रूप का चित्रण करते हुए 'गोपाल चम्पू' का सर्जन चैतन्य दार्शनिक साहित्य की परम्परा में किया है। यह चम्पू रस-परिपाक, अलंकार, गद्य तथा पद्य दोनों में संगीत के समावेश, व्याकरण के पाण्डित्य तथा अध्यात्म-तत्त्व के सफल निरूपण आदि दृष्टिकोणों से उत्कृष्ट कोटि के चम्पू काव्यों में परिगणित है।

शोधकर्त्री ने चम्पू-काव्य परम्परा में 'गोपालचम्पू' के विशिष्ट स्थान का मूल्यांकन करने का प्रयास किया है।

**78 नीलकण्ठदीक्षितकृत शिवलीलार्णव महाकाव्य : एक अध्ययन**–1987

प्रस्तुतकर्त्री—साधना
निर्देशक—डॉ० शिवशेखर मिश्र

नीलकण्ठदीक्षितकृत शिवलीलार्णव महाकाव्य की रचना उस समय हुई जब पांड्यवंश के सर्वश्रेष्ठ शासक तिरुमलनायक ने मधुरा पर शासन करते हुए मुसलमानों को सहयोग दिया था जिसके परिणामस्वरूप दक्षिण भारत के धार्मिक संसार में उथल-पुथल मच गई थी। शोधकर्त्री ने उक्त महाकाव्य के काव्यात्मक गुणों एवं धार्मिक तथा दार्शनिक महत्त्व का विश्लेषण करते हुए यह दर्शाने का प्रयास किया है कि यह महाकाव्य संस्कृत-साहित्य के महाकाव्यों में विशिष्ट स्थान प्राप्त करने का अधिकारी है।

**79 'नारद-पुराण' में ज्योतिष-विचार—एक मूल्यांकन**–1981

प्रस्तुतकर्ता—बिन्दाप्रसाद मिश्र
निर्देशक—डॉ० शिवशेखर मिश्र

ज्योतिष-प्रयोग पर सैद्धान्तिक विचार करने के पश्चात् जातक निश्चय की दृष्टि से राशियों-ग्रहों पर चर्चा की गयी है। संहिता की व्याख्या एवं क्षेत्र पर विचार करने के बाद ज्योतिष के क्षेत्र में नारद-पुराण के योगदान का विचार हुआ है। नारदपुराण का लीलावती, सूर्यसिद्धान्त, जातक-पारिजात तथा जातकाभरण के साथ संतुलन भी किया गया है।

### 80. कृष्ण-यजुर्वेद : एक अध्ययन—1981

प्रस्तुतकर्ता—वीरेन्द्रकुमार मिश्र
निर्देशक—डॉ० शिवशेखर मिश्र

कृष्ण-यजुर्वेद की वर्तमान समय में चार शाखायें है एवं तत्संबंधित तैत्तिरीय, मैत्रायणी, काठक और कपिष्ठल-कठ नाम की चार संहितायें उपलब्ध हैं। प्रस्तुत शोध-प्रबन्ध कपिष्ठल-कठ संहिता से सम्बद्ध है।

यह संहिता अष्टक और अध्यायों में विभक्त है। अध्याय वर्गों में विभक्त हैं। संहिता में केवल प्रथम, चतुर्थ, पंचम और षष्ठ अष्टक उपलब्ध हैं, शेष दो (द्वितीय और तृतीय) अष्टक उपलब्ध नहीं हैं।

इस संहिता में अग्न्याधेय, पुनराधेय, अग्निहोत्र, चतुर्होता, दर्शपूर्णमासेष्टि, चातुर्मास्य, ज्योतिष्टोम, पशुएकादशिनी, अग्नि-चयन, द्वादशाह यज्ञों का वर्णन प्राप्त होता है।

कृष्ण-यजुर्वेद का महत्त्व केवल याज्ञिक प्रक्रियाओं के लिए ही नहीं है। साहित्यिक दृष्टि से भी इसका अति विशिष्ट स्थान है क्योंकि संस्कृत साहित्य का सर्वप्रथम गद्य यहीं दृष्टिगोचर होता है। इसमें प्रयुक्त गद्य अत्यन्त सरल एवं स्वाभाविक है। गद्य भाग के साथ-साथ पद्य भाग भी उपलब्ध है। छन्दों में गायत्री छन्द की प्रधानता

है इसके अतिरिक्त उष्णिक्, अनुष्टुप्, बृहती, पंक्ति, त्रिष्टुप् आदि छन्द भी प्राप्त हैं। अलंकारों में अनुप्रास यमक, उपमा, रूपक, उल्लेख आदि अलंकार प्रयुक्त किये गये हैं। वीर, रौद्र, वीभत्स आदि रस विद्यमान हैं। परन्तु इसकी रसाभिव्यक्ति उत्साह पर आधारित है। यज्ञ का वर्णन ही स्वयं में उत्साह की अभिव्यक्ति है।

प्रस्तुत शोध प्रबन्ध में कृष्ण-यजुर्वेद के उपर्युक्त विविध पक्षों का विश्लेषण किया गया है।

**81. अथर्ववेदीय गोपथ ब्राह्मण—एक अध्ययन**–1981

प्रस्तुतकर्ता—रामशरण बाजपेयी
निर्देशक—डॉ० मातृदत्त त्रिवेदी

उक्त शोध-प्रबन्ध में गोपथब्राह्मण में वर्णित विविध विषयों को प्रकाश में लाते हुए उनकी विस्तृत समीक्षा की गई है।

**82. कवि कर्णपूरविरचित आनन्दवृन्दावनचम्पू—एक साहित्विक और दार्शनिक अध्ययन**–1981

प्रस्तुतकर्त्री—आभा जैन
निर्देशक—डॉ० मातृदत्त त्रिवेदी

उक्त शोध-प्रबन्ध में विवेच्य ग्रन्थ की साहित्यिक समीक्षा की गई है। साथ ही उसमें प्रतिपादित दार्शनिक सिद्धान्तों का विशद विवेचन किया गया है।

**83. Lilasuka Bilvamangala : Vyaktittva aur Krtitva—1981**

Supplicant — Sita Rani Gupta
Supervisor — Dr. A.K. Kalia

The thesis is divided into three parts. Part one contains a general survey of the Gauḍīya sect, an introduction to the Bhakti-cult, an account of the poets of the Gauḍīya sect and a description of Līlāśuka Bilvamangala's Life and works. Seven chapters of part two present a critical study of the works of Līlāśuka Bilvamangala. Part three deals with the influence of Bilvamangala on the later poets and a general Survey of Stotra literature in Sanskrit.

## 84. Samskrta Kavyasastra Men Bhanudatta Ka Yogadana (Contribution of Bhanudatta to Sanskrit Poetics)–1982

Supplicant — Rajani Agrawal
Supervisor — Dr. J.P. Sinha

The dissertation deals with the definition, aims, causes and divisions of poetry in the light of the views of Bhānudatta. It also makes a study of Sentiments, Poetic Qualities, Poetic Blemishes, Figures of Speach. Gati-s, Rīti-s, Vṛtti-s and Divisions of Hero and Heroine. Lastly, it analyses Bhānudatta's indebtedness to his predecessors, indebtedness of Bhānudatta's successors to him, and Bhānudatta's place in Sanskrit poetics.

## 85. भगवान् बुद्ध द्वारा श्रावस्ती में दिये गये उपदेशों का सांस्कृतिक अध्ययन–1982

प्रस्तुतकर्त्री—श्रीमती रीता शर्मा
निर्देशक—भिक्खु के० चन्दरत्न

प्रस्तुत शोधप्रबन्ध आठ अध्यायों में विभक्त है। प्रथम अध्याय में भगवान् बुद्ध और बौद्धकालीन युग, पालि साहित्य एवं अन्य भारतीय साहित्य का विवरण है। दूसरे अध्याय में 'भगवान् बुद्ध के उपदेश स्थल' श्रावस्ती के बारे में प्रकाश डाला गया है। तीसरे

अध्याय में भगवान् बुद्ध के श्रावस्ती में दिये गये उपदेशों, चतुर्थ अध्याय में श्रावस्ती के महाविहारों एवं विहारों, पाँचवें अध्याय में श्रावस्ती की तत्कालीन महान् विभूतियों, छठे अध्याय में भगवान् बुद्ध द्वारा श्रावस्ती में किये गये चमत्कारों, सातवें अध्याय में श्रावस्ती के खण्डहरों एवं आठवें अध्याय में श्रावस्ती की वर्तमान स्थिति पर प्रकाश डाला गया है।

### 86. Visistadvaita Darsana Men Atma ka Svarupa : Vedantadesika ke Paripreksya Men–1982

Supplicant — Karuna Shankar Pandey
Supervisor — Dr. A.K. Kalia

The thesis consists of eight chapters. Chapter one deals with a general survey of the Viśiṣṭādvaita darśana and origin and development of the Vedānta philosophy. Chapter two is devoted to the life and works of Vedānta Deśika. Chapter three contains a discussion on the nature of self in the viśiṣṭādvaita system as propounded by the important Śrīvaiṣnava Ācharyas. The nature of Jīva according to Cārvaka, Buddhism, Jainism, Sāmkhya, Advaitavāda, Bhāskara, Bhartṛprapañca etc. forms the subject matter of discussion in Chapter four. Chapter five is devoted to the study of the self according to Vedānta-deśika. Chapter six throws light on Tattvatraya i.e. Cit, Acit, and Īśvara. Catogories of Jivas is the subject matter of the study in Chapter seven. Chapter eight gives an evaluation of the whole.

### 87. काव्यडाकिनी एवं कर्णभूषण : एक काव्यशास्त्रीय अध्ययन–1982

प्रस्तुतकर्त्री—कु० सुषमा सुन्दरियाल
निर्देशक—डॉ० उमेश प्रसाद रस्तोगी

इस शोध-प्रबन्ध में शोधकर्त्री ने इस बात की स्थापना करने का प्रयास किया है कि वामन, भोजदेव, मम्मट, आदि से प्रभावित

काव्यडाकिनी तथा अभिनवगुप्त, भानुदत्त व विश्वनाथ से प्रभावित कर्णभूषण में श्री गंगानन्द कवीन्द्र ने मौलिक उद्भावनाओं को प्रस्तुत करते हुए युक्तिसह तर्कों द्वारा पूर्वाचार्यों की न्यूनताओं की ओर निर्भीकतापूर्वक विनम्र संकेत किया है।

## 88. भारतीय दर्शनों में सम्बन्धमीमांसा–1983

प्रस्तुतकर्त्री—कु० नवलता
निर्देशक—डॉ० उमेशप्रसाद रस्तोगी

जगत् का प्रत्येक अणु प्रतिपल सम्बन्धों की सीमाओं में बँधा है। उन सम्बन्धों की दार्शनिक व्याख्या भारतीय दर्शनों ने किस रूप में की है, यही इस शोधप्रबन्ध का विषय है।

प्राय: कुछ लोगों की धारणा है कि विज्ञान की उपलब्धियों के कारण दर्शन विशेषत: भारतीयदर्शन केवल प्राचीनशास्त्र के रूप में रह गया है। इस धारणा का न्यूनाधिक्येन खण्डन प्रस्तुत शोध-प्रबन्ध के माध्यम से करने का प्रयास किया गया है क्योंकि आधुनिक विज्ञान का सर्वाधिक चर्चित सापेक्षतासिद्धान्त भारतीय कार्यकारण सम्बन्ध तथा संयोग की नींव पर खड़ा है। समवाय सम्बन्ध पदार्थों के गुण, कर्म तथा सामान्य को उनसे सम्बद्ध कर पदार्थ के स्वरूप की व्याख्या को सुगम बनाता है। स्वरूप तथा तादात्म्य क्रमश: सम्बन्ध विषयक तार्किक तथा तात्त्विक समस्याओं के समाधान में सहायक हैं।

## 89. दीघनिकाय–एक सांस्कृतिक अध्ययन–1983

प्रस्तुतकर्त्री–श्रीमती ओमबाला श्रीवास्तव
निर्देशक–भिक्खु के० चन्दरत्न

उपर्युक्त शोध-प्रबन्ध पाँच अध्यायों में विभक्त है। प्रथम अध्याय

में पूर्व-वैदिक सभ्यता, वैदिक सभ्यता एवं बौद्ध संस्कृति का उल्लेख किया है। दूसरे अध्याय में धर्म एवं दर्शन तथा तीसरे अध्याय में प्राचीन भारतीय शिक्षा प्रणाली एवं बौद्ध शिक्षा-पद्धति की विशेषताओं का, चौथे अध्याय में तथागत के उपदेशों के आधार पर पालिसाहित्य का वर्गीकरण तथा दीर्घनिकाय के भारतीय संस्कृति के विकास में योगदान का निरूपण है। पाँचवें अध्याय में अट्ठकथाओं एवं बौद्ध संस्कृति के विकास पर प्रकाश डाला गया है।

## 90. संस्कृत काव्यों में सीता–एक अध्ययन–1983

प्रस्तुतकर्त्री–कामिनी रस्तोगी
निर्देशक–डॉ० मोतीलाल रस्तोगी

## 91. प्राकृत वैयाकरण और पैशाची भाषा—एक अध्ययन–1983

प्रस्तुतकर्त्री–पुष्पा रस्तोगी
निर्देशक–डॉ० मोतीलाल रस्तोगी

## 92. Technical Sciences in the Atharvaveda–1983

Supplicant — Pushpa Rani
Supervisor — Dr. S.S. Misra

Some European scholars with biased outlook have declared that the Vedas are merely religious books and do not contain any scientific information. The thesis endeavours to show through appropriate analysis and illustrations that the Atharvaveda, when scanned carefully, reveals dazzling treasures of scientific information coupled with religious beliefs. The succeeding chapters deal with the sciences of Botany, Chemistry, Medicine, Mathematics, Astronomy and Mechanics etc. as expounded in the Atharvaveda.

**93. ऋग्वेद के शाङ्खायन आरण्यक का समीक्षात्मक अध्ययन**–1983

प्रस्तुतकर्त्री–ज्योति पाण्डेय
निर्देशक–डॉ० शिवशेखर मिश्र

यह आरण्यक दो नामों से प्रसिद्ध है–

(1) कौषीतकि आरण्यक
(2) शाङ्खायन आरण्यक

शोधकर्त्री का मत है कि इसका शाङ्खायन शीर्षक ही अधिक उपयुक्त है और इस आरण्यक का समाज के प्रति बहुमूल्य योगदान रहा है। इसमें प्राप्त आध्यात्मिक ज्ञान की निर्मलधारा प्रवाहित होकर विश्वमानव की परनिवृत्ति की मङ्गल साधना में सहायक हो सकती है।

**94. बीसवीं शताब्दी में विकसित संस्कृत गद्य-विधाएँ**–1983

प्रस्तुतकर्ता–ओम् प्रकाश तिवारी
निर्देशक–डॉ० कृष्ण कुमार मिश्र

अनुसन्धाता के इस प्रबन्ध में मुख्यतः उपन्यास, लघुकथा (कहानी), वैचारिक साहित्य, संस्कृत पत्र-पत्रिकाएँ, व्यक्तिपरिचयात्मक साहित्य, इतिहास तथा निबन्ध-विषयक लेखनों पर प्रकाश डाला है।

**95. नीलकण्ठदीक्षित की कृतियों का दार्शनिक और सांस्कृतिक विवेचन**–1984

प्रस्तुतकर्त्री–शशिप्रभा ला
निर्देशक–डॉ० शिवशेखर मिश्र

नीलकण्ठ दीक्षित का जन्म सत्रहवीं शताब्दी के प्रथम दशक

(1606 ई०) में दक्षिण भारत के प्रख्यात भारद्वाज वंश में हुआ। महाकाव्य, नाटक, चम्पू, गद्यकाव्य, स्तोत्र, दर्शन, सुभाषित, व्याकरण, काव्यशास्त्र आदि अनेक विधाओं के रूप में ग्रन्थों की रचना करके संस्कृत साहित्य को समृद्ध किया। इनके काव्यों का मूलतत्त्व शिव-भक्ति है। शोधप्रबन्ध के माध्यम से शोधकर्त्री ने यह दिखलाने का प्रयास किया है कि शैवधर्म के प्रकर्ष को स्थापित करने और उसे विस्तृत व प्रभावशाली बनाने में नीलकण्ठदीक्षित की कृतियों का महत्त्वपूर्ण योगदान है।

**96. कुलशेखर वर्मा प्रणीत तपती-संवरण--एक अध्ययन**--1984

प्रस्तुतकर्त्री--कु० नीलम तिवारी
निर्देशक--डॉ० शिवशेखर मिश्र

तपती संवरण नाटक का आधार महाभारत के आदिपर्व की तपती और संवरण की कथा है। उक्त नाटक में साहित्यिक सौन्दर्य के साथ-साथ सहृदय सामाजिकों को द्रवीभूत करने वाले भाव भी पुष्ट हुए हैं।

प्रबन्ध को पाँच अध्यायों में विभक्त किया गया है—

प्रथम अध्याय में नाटककार कुलशेखर वर्मा का जीवनवृत्त एवं काल निर्धारण किया गया है। तत्पश्चात् नाटक की कथावस्तु तथा मूलकथा से नाटकीय कथा में परिवर्तन एवं परिवर्धन वर्णित है।

द्वितीय अध्याय में नाट्यशास्त्रीय दृष्टिकोण से नाटक की समीक्षा की गई है।

तृतीय अध्याय में काव्य-सौन्दर्य की दृष्टि से नाटक का विवेचन किया गया है जिसका आधार अलंकार, छन्द, भाषाशैली तथा गुण एवं रीतियाँ हैं।

चतुर्थ अध्याय में प्राचीन परम्परा का निर्वाह करते हुए आलम्बन, उद्दीपन, उपमा, रूपक, उत्प्रेक्षा तथा मानवीकरण के रूप में प्रकृति चित्रित है।

पंचम अध्याय में सामाजिक एवं धार्मिक जीवन निरूपित है।

### 97. संस्कृत श्लेष काव्यों का समीक्षात्मक अध्ययन–1984

प्रस्तुतकर्त्री–रेखा शुक्ला
निर्देशक–डॉ० शिवशेखर मिश्र

संस्कृत काव्य को भारवि के आविर्भाव ने नवीन दिशा प्रदान की। विक्रम का सप्तम-अष्टम शतक परिवर्तन का युग स्वीकार किया जा सकता है, जिसमें कवियों की दृष्टि रस उन्मीलन की ओर कम तथा अलंकारों के विन्यास की ओर अधिक थी। प्राचीन काव्यशैली की प्रसादमयी भावना तथा सरसता का स्थान पाण्डित्य एवं वैदुष्य ने लिया। ऐसे पाण्डित्यमय वातावरण एवं वैदुष्यमण्डित युग में श्लेष प्रधान काव्यों की परम्परा प्रचलित हुई। महाकवि धनंजय ने सर्व-प्रथम द्विसन्धानम् नामक श्लेप काव्य की रचना की जिसमें एक ही कलेवर में दो कथाओं का साथ-साथ निर्वाह किया। 'द्विसन्धानम्' की रचना से प्रेरित होकर अन्य अनेक श्लेष काव्यों की रचना हुई।

प्रस्तुत प्रबन्ध में धनंजयकृत 'द्विसन्धानम्', सन्ध्याकरनन्दीकृत 'रामचरितम्', कविराजसूरिकृत 'राघवपाण्डवीयम्' तथा हरदत्तसूरिकृत 'राघवनैषधीयम्' इन चार श्लेष काव्यों का अध्ययन किया गया है।

प्रबन्ध में संस्कृत श्लेष काव्यों में प्रयुक्त श्लेष की अभिव्यंजना तथा अन्य अलंकारों की अभिव्यक्ति को श्लेष के परिप्रेक्ष्य में प्रस्तुत किया गया है। रसाभिव्यंजना को भी श्लेष की दृष्टि से प्रस्तुत किया

गया है। छन्दोयोजना का विवरण भी इसी अध्याय में किया गया है। विविध छन्दों की विशिष्टता को श्लेष के प्रयोग की दृष्टि से किया गया है।

श्लेष अलंकार के विविध भेदों का वर्णन, अलंकारों से भिन्न नवीन शब्दों की उद्भावना, छन्दों के मौलिक प्रयोग, काव्य परम्परा की अविच्छिन्न धारा को परिवर्तित करना इत्यादि विशिष्टताएँ श्लेष काव्यों के महत्त्व को प्रदर्शित करती है।

98. श्री अनङ्गहर्षकृत तापसवत्सराजम् : एक अध्ययन–1984

प्रस्तुतकर्त्ता—रामसिंगार पाण्डेय
निर्देशक—डॉ० उमेशप्रसाद रस्तोगी

श्री अनंगहर्षकृत 'तापसवत्सराजम्' उदयनकथा पर आधारित नाटक है जिसमें वासवदत्ता के वियोग में तपस्वी बने उदयन का चरित्र वर्णित है। शोधकर्ता ने अपने शोधप्रबन्ध में यह दर्शाने का प्रयास किया है कि उक्त नाटक विरह की मानवीय दशाओं तथा उसके परिणामों का यथार्थ तथा मार्मिक चित्रण करता है। अतः लोक के अधिक निकट होने के कारण सहृदयों के लिए आकर्षण का विषय है।

99. Vatsa Varadacarya : Vyaktitva aur Krtitva–Eka Adhyayan–1984

Supplicant — Hari Saran Bahadur Sinha
Supervisor — Dr. A.K. Kalia

The thesis has been divided into four parts. In the first part the historical background of Śrīvaiṣṇavism has been discussed. The second part deals with a study of the life and works of Vātsa Varadācarya. The contribution of Vātsa Vardācarya

to the viśiṣṭādvaita system of Indian Philosophy has been studied in part three. The fourth and the last part of the thesis is devoted to the study of varadācrya's contribution to Śrīvaiṣṇava religion.

## 100. Atreya Ramanuja Aur Unaka Nyayakulisa A Study–1984

Supplicant — Sheshnath Shukla
Supervisor — Dr. A.K. Kalia

The thesis comprises of three parts. The first part gives a background of the vi'iṣṭādvaita system of Indian Philosophy, an introduction to the predecessors of Ātreya Rāmānuja and the life and works of Ātreya Rāmānuja. In fourteen chapters of part two the important philosophical concepts have been discussed. Part three aims at evaluating the contribution of Ātreya Rāmạnuja to the Viśiṣṭādvaita Philosophy.

## 101. A Comparative Study of Krsna Misra's Prabodh Chandrodaya and John Bunyan's Pilgrim's Progress–1985

Supplicant — Smt. Sheila Rani
Supervisor — Dr. S S. Misra

The thesis is designed as a comparative study of the two allegorical compositions, produced in altogather different backgrounds of literary and cultural tradition. The author has shown that both the works under study are religious and commonly speak of salvation and the light of the gospel. The Probodha chandrodaya and the Pilgrim's Progress teach us the way to salvation through real knowledge in dramatised form

The study comprising of five chapters is an attempt to show similarities and dissimilarities between the fundamental basic feelings of Eastern and Western countries.

## 102. हम्मीर महाकाव्य का आलोचनात्मक अध्ययन–1985

प्रस्तुतकर्ता–इन्द्रदेव द्विवेदी
निर्देशक–डॉ० शिवशेखर मिश्र

नयचन्दसूरिरचित 'हम्मीर महाकाव्य' एक उच्चकोटि का ऐतिहासिक महाकाव्य है, जिसमें इतिहास और काव्य का समुचित समन्वय है। भारतीय काव्यशास्त्र में महाकाव्य के अन्त में नायक के अभ्युदय का वर्णन आवश्यक माना गया है और उसके वध का स्पष्ट निषेध किया गया है किन्तु उक्त महाकाव्य की विशिष्ट मौलिकता यह है कि इसमें चरितनायक हम्मीरदेव की विजय का सुखदवर्णन न होकर प्रतिनायक अलाउद्दीन से उसकी पराजय एवं मृत्यु का दुःखद चित्रण किया गया है। काव्य के इतिहास पक्ष में संवत्, माह, के स्पष्ट उल्लेख के साथ ऐतिहासिक घटनाओं का सूक्ष्म एवं यथार्थ वर्णन प्रस्तुत किया गया है। साथ ही उसके काव्यपक्ष में भी कोई शिथिलता नहीं आने पाई है।

शोध-प्रबन्ध की सामग्री का पाँच खण्डों में विभाजन है जिसका विवरण इस प्रकार है—

(1) हम्मीर महाकाव्य की प्रास्ताविक आलोचना
(2) हम्मीर महाकाव्य की साहित्यिक आलोचना
(3) ऐतिह्य-विषयक आलोचना
(4) सांस्कृतिक समीक्षा
(5) तुलनात्मक विमर्श एवं उपसंहार

## 103. कवि लक्ष्मीधरभट्टरचित 'चक्रपाणिविजय' महाकाव्य का आलोचनात्मक अध्ययन–1985

प्रस्तुतकर्त्री–अर्चना मिश्र
निर्देशक–डॉ० शिवशेखर मिश्र

कवि लक्ष्मीधर भट्ट रचित 'चक्रपाणिविजय महाकाव्य' पौराणिक विषय सामग्री को लेकर लगभग उसी शैली में बीस सर्गों में रचा गया है। प्रस्तुत शोधप्रबन्ध में उक्त महाकाव्य का साहित्यिक तथा सांस्कृतिक दृष्टियों से अध्ययन किया गया है। शोधप्रबन्ध की सामग्री अध्याय क्रमानुसार निम्नवत् है :-

प्रथम अध्याय-कवि लक्ष्मीधरभट्ट का जीवनवृत्त, स्थितिकाल तथा कृतियाँ।

द्वितीय अध्याय-चक्रपाणिविजय महाकाव्य का मूल स्रोत।

तृतीय अध्याय-महाकाव्य के रूप में चक्रपाणिविजय की विवेचना

चतुर्थ अध्याय-चक्रपाणिविजय महाकाव्य का काव्यत्व।

पंचम अध्याय-सांस्कृतिकपक्ष।

षष्ठ अध्याय-कविका पाण्डित्य।

परिशिष्ट भाग में महाकाव्य में सर्वत्र विखरी मणिसदृश देदीप्यमान सूक्तियों का संकलन किया गया है।

104. **संस्कृत के यमक काव्य-एक अध्ययन**-1985

प्रस्तुतकर्त्री-दीपाली शर्मा
निर्देशक-डॉ० मातृदत्त त्रिवेदी

उक्त शोध-प्रबन्ध में संस्कृत के यमक काव्यों का सम्यक् अध्ययन किया गया हैं।

105. **श्रीकृष्णभट्टविरचित ईश्वरविलासमहाकाव्य : एक अध्ययन**-1985

प्रस्तुतकर्त्री-श्रीमती किरनबाला
निर्देशक-डॉ० उमेशप्रसाद रस्तोगी

ऐतिहासिक महाकाव्यों की परम्परा में ईश्वरविलास महाकाव्य का अपना विशिष्ट महत्त्व है। महाकवि श्री कृष्णभट्ट ने अपने आश्रयदाता सवाई जयसिंह तथा उनके सुपुत्र ईश्वरसिंह की प्रशस्ति में सन् 1744 ई० में इस महाकाव्य का प्रणयन किया था।

शोधकर्त्री ने अपने शोधप्रबन्ध में यह दिखलाने का प्रयास किया है कि ईश्वरविलासमहाकाव्य में भावों की सजीव अभिव्यक्ति के साथ-साथ प्रौढ़ एवं सुन्दर कलापक्ष का भी निर्वाह हुआ है।

सांस्कृतिक दृष्टिकोण से भी प्रस्तुत महाकाव्य का महत्त्व उल्लेखनीय एवं सराहनीय है। गुप्तकाल में प्रचलित अश्वमेध यज्ञ का शताब्दियों बाद सवाई जयसिंह द्वारा सम्पादित किया जाना महत्त्वपूर्ण एवं आश्चर्यजनक घटना है।

अनुसन्धात्री का मत है ईश्वरविलासमहाकाव्य में इतिहास, साहित्य और संस्कृति तीनों का सुन्दर समन्वय हुआ है। भावों से बोझिल, कलात्मकता से युक्त, मौलिक कल्पनाओं से परिपुष्ट प्रस्तुत महाकाव्य का वैशिष्ट्य स्वतः सिद्ध है।

### 106. **संस्कृत काव्यशास्त्र के विकास में प्राकृत-साहित्य का योगदान**—1985

प्रस्तुतकर्ता—धनीराम अवस्थी
निर्देशक—डॉ० कृष्णकुमार मिश्र

प्राकृत तथा उसके साहित्य का प्राथमिक ऐतिहासिक परिचय देते हुए प्रबन्ध में संस्कृत काव्यशास्त्र की दृष्टि से प्राकृत-साहित्य पर समग्रता से दृष्टिपात किया गया है।

## 107. पण्डित उर्वीदत्त शास्त्रीकृत 'एडवर्डवंश महाकाव्य' : एक अध्ययन—1986

प्रस्तुतकर्ता—मोहनचन्द भट्ट
निर्देशक—डॉ० शिवशेखर मिश्र

संस्कृत-साहित्य की ऐतिहासिक काव्य-परम्परा में यह महाकाव्य बिल्कुल अनूठा है। महाकवि द्वारा तत्कालीन भारतीय शासकों की स्तुति में लिखा गया महाकाव्य लगभग 2000 वर्षों के ब्रिटिश इतिहास पर विहंगम दृष्टिपात है। प्रस्तुत शोधप्रबन्ध 7 अध्यायों में विभक्त है जिनका वर्ण्यक्रम निम्न है :—

प्रथम अध्याय में कवि परिचय, वंशपरिचय, ऐतिहासिक महाकाव्य परम्परा व सूक्ष्म कथावस्तु वर्णित है।

द्वितीय अध्याय में ब्रिटिश इतिहास के प्रारम्भिक युग से लेकर एलिजाबेथ प्रथम तक के कार्यकाल का वर्णन है।

तृतीय अध्याय में ब्रिटिश इतिहास के एलिज़ाबेथोत्तर काल के घटनाक्रमों पर विचार किया गया है।

चतुर्थ अध्याय में महाकाव्य की साहित्यिक समीक्षा की गयी है, जिसमें सर्वाधिक महत्त्व इसके महाकाव्यत्त्व विषयक प्रसंग को दिया गया है।

पंचम अध्याय में दोष विषयक अध्ययन सहित अलंकार, रीतियों पर विशेष चर्चा की गई है।

षष्ठ अध्याय में महाकाव्य में वर्णित ब्रिटिशकालीन संस्कृति का दिग्दर्शन कराया गया है तथा उनके द्वारा विश्व के लगभग सभी भूभागों पर शासन को चित्रित किया गया है।

सप्तम अध्याय में समस्त शोधप्रबन्ध पर पुनर्मूल्यांकन करने का प्रयास किया गया है।

### 108. भासर्वज्ञकृत न्यायसार : एक अध्ययन–1986

प्रस्तुतकर्ता–कौशलकुमार पाण्डेय
निर्देशक–डॉ० शिवशेखर मिश्र

भासर्वज्ञकृत 'न्यायसार' न्यायपरम्परा का प्रथम प्रकरण ग्रन्थ है, जो कि केवल प्रमाण पदार्थ का वर्णन करके समग्र न्यायशास्त्र का सूक्ष्म विवरण प्रस्तुत करता है। इसमें केवल तीन प्रमाणों–प्रत्यक्ष, अनुमान और आगम को ही आचार्य ने मान्यता दी है और इसी प्रमाण-त्रितय में अन्य प्रमाणों का अन्तर्भाव किया है। हेत्वाभासों की संख्या निर्धारित न करके तज्जन्य अन्य आभासों का विवेचन किया गया है। भासर्वज्ञ मोक्ष में आनन्द की स्थिति को स्वीकार करके पुरा-न्यायपरम्परा से मतभेद प्रकट करते हैं। आत्मविवेचन और उसके भेदनिरूपण में ग्रन्थकार का सनातन औपनिषदिक परम्परा की ओर झुकाव प्रतीत होता है।

प्रस्तुत शोधप्रबन्ध में शोधकर्ता ने न्यायसार के उपर्युक्त पक्षों पर प्रकाश डालते हुए न्यायपरम्परा में भासर्वज्ञ की विशिष्ट स्थिति का आकलन किया है।

### 109. न्याय-वैशेषिक दर्शन में अभाव पदार्थ का निरुपण–1986

प्रस्तुतकर्त्री–श्रीमती रेखा बाजपेयी
निर्देशक–डॉ० शिवशेखर मिश्र

### 110. जयशेखरसूरिकृत जैनकुमारसम्भवम् तथा कालिदासकृत कुमारसम्भवम् तुलनात्मक अध्ययन–1986

प्रस्तुतकर्त्री–नीलमरानी श्रीवास्तव
निर्देशक–डॉ० जगदम्बा प्रसाद सिन्हा

## 111. Mantri Yasahpala Krta Moharajaparajaya–Eka Adhyayana–1986

Supplicant — Ira Pandey
Supervisor — Dr. A.K. Kalia

The thesis is divided into six parts. Part one is devoted to the study of the life and the works of Mantrīyaśaḥpāla and his religio-philosophical and socio-political background. Part two throws light on the origin, divisions and tradition of Sanskrit drama. The nature, origin and tradition of allegorical form of Sanskrit drama have been discussed in part three. Part four deals with an analysis of Moharājaparājaya from various dramaturgic points of view. Part five is devoted to the study of Jain religion and philosophy as reflected in Moharājaparājaya. Part six tries to determine the place of the Moharājaparājaya into the tradition of allegorical form of Sanskrit drama.

## 112. श्री अमरचन्दकृत पद्मानन्द महाकाव्य–1986

प्रस्तुतकर्ता–वीरेन्द्रकुमार श्रीवास्तव
निर्देशक–डॉ० उमेश प्रसाद रस्तोगी

जैनचरित परम्परा में त्रयोदश शताब्दी में विरचित श्री अमरचन्द्र सूरिकृत पद्मानन्द महाकाव्य जैन तीर्थंकरों के पावन चरित्रों के क्रम में प्रथम तीर्थंकर श्री ऋषभदेव से संबंधित है। शोधकर्ता ने अपने शोध-प्रबन्ध में इस बात की पुष्टि की है कि पद्मानन्द न केवल एक महाकाव्य है अपितु जीवन के अन्यान्य पक्षों का उद्भावक भी है।

## 113. प्रतापरुद्रयशोभूषण और नञ्जराजयशोभूषण का तुलनात्मक अध्ययन–1987

प्रस्तुतकर्त्री–विजया अग्निहोत्री
निर्देशक–डॉ० उमेश प्रसाद रस्तोगी

114. उत्प्रेक्षा स्वरूप निरूपण—बाण की कृतियों के परिप्रेक्ष्य में एक अध्ययन–1987

प्रस्तुतकर्त्री–साधना सिंघल
निर्देशक–डॉ० जगदम्बा प्रसाद सिन्हा

D. Litt.

115. Contribution of Kashmir to Sanskrit Poetry–1959

Supplicant — Dr. Satya Vrat Singh

The thesis is a critique of Kashmir Sanskrit poetry. It is divided into two parts, consisting of five and seven chapters respectively. The diffirent aspects of contribution of Kashmir to Sanskrit poetry have been analysed under the following seven heads :—

( I ) Toning up of the musical value of poetry.
( II ) Relation of Verse-forms to poetry.
(III ) Emphasis on stylistic eloquence.
( IV) Search for inner meaning and intentions.
( V ) Realistic approach of poetry to life.
( VI) The cult of novelty
(VII) Freedom of creation of compositional patterns.

116. ऋग्वेद की साहित्यिक प्रवृत्तियाँ एवं परम्पराएँ 1974

प्रस्तुतकर्ता–डॉ० उमेश प्रसाद रस्तोगी
निर्देशक–डॉ० सत्यव्रत सिंह

भारतीय संस्कृति, धर्म तथा दर्शन की दृष्टि से ऋग्वेद का अध्ययन तथा अनुसन्धान पर्याप्त सीमा तक हुआ है किन्तु विशुद्ध साहित्यिक कृति के रूप में इसके अध्ययन की परम्परा स्फुट अव-

धारणाओं के अतिरिक्त कोई सुव्यवस्थित तथा संगठित ग्रन्थ प्रस्तुत नहीं कर सकीं। इसी तथ्य को ध्यान में रखकर प्रस्तुत शोधप्रबन्ध के माध्यम से ऋग्वेद का व्यवस्थित साहित्यिक अध्ययन प्रस्तुत किया गया है। व्यवस्था की दृष्टि से प्रबन्ध को दस अध्यायों में विभाजित किया गया है।

प्रथम अध्याय में उपक्रम प्रस्तुत करते हुए, दूसरे अध्याय में संस्कृत की विभिन्न साहित्यिक प्रवृत्तियों और परम्पराओं के मूलस्रोत के रूप में ऋग्वेद का परिशीलन किया गया है। तृतीय अध्याय में ऋग्वेद की प्रथम साहित्यिक प्रवृत्ति और परम्परा के रूप में पदयोजना में छन्दोमयता और छन्दोवद्धता पर विचार किया गया है। चतुर्थ अध्याय में ऋग्वेद की द्वितीय साहित्यिक प्रवृत्ति और परम्परा के रूप में पदसन्निवेश में वर्ण-संवाद और ध्वनि सम्मोहन का विश्लेषण किया गया है। पंचम अध्याय में रचना में मौलिकता और नवीनता की आकांक्षा के परिप्रेक्ष्य में ऋग्वेद का अनुशीलन किया गया है। षष्ठ अध्याय में पदसन्निवेश में उपचार-वैचित्र्य की दृष्टि से तथा सप्तम अध्याय में विशेषण योजना वैशिष्ट्य की दृष्टि से ऋग्वेद का विश्लेषण किया गया है। अष्टम अध्याय में वाक्यरचना-विच्छित्ति के सन्दर्भ में ऋग्वेद का अनुसंधान किया गया है। नवम अध्याय में ऋग्वेद में पुरुषार्थ चतुष्टय योग की चर्चा की गयी है। दशम अध्याय उपसंहार के रूप में है। अनुसंधानात्मक विश्लेषण के आधार पर ऋग्वेद सम्बन्धी जो तथ्य निष्कर्ष स्वरूप प्राप्त हुए, वे संक्षेप में निम्नवत् हैं—

ऋग्वेद एक देवकाव्य है, जिसको काव्यात्मकता का प्रत्यभिज्ञान वैदिकोत्तरयुगीन काव्य साहित्य में हुआ। साथ ही वैदिकोत्तर काव्य-साहित्य ऋग्वेद से प्रभावित भीं हुआ। कालान्तर में कालिदास तथा भवभूति और संस्कृत काव्यालंकार शास्त्र के अन्तर्गत महिमभट्ट, राजशेखर आदि ऋग्वेद की काव्यात्मकता से प्रत्यक्ष अथवा परोक्ष रूप में प्रभावित हुए। काव्यशास्त्रीय वेद विषयक धारणा का

आधुनिक वेदार्थविचारकों पर जो प्रभाव पड़ा, उसके परिणामस्वरूप ऋग्वेद में काव्यतत्त्व उपमाएँ, गीतिकाव्य तत्त्व, प्रतीकवाद, सोम की काव्यात्मक प्रवृत्ति, कतिपय भावात्मक उपमाएँ, छन्द आदि अध्ययन तथा अनुसंधान का विषय बनें ।

117. **वररुचिकृत प्राकृतप्रकाश और उसका साम्प्रदायिक समीक्षात्मक अध्ययन**—1978

प्रस्तुतकर्ता—डॉ॰ मोतीलाल रस्तोगी